जारी रखना चाहती थी। आख़िर कोई मज़ाक़ है ? जब चाहे बुला लो। जब चाहे झटक दो। इतने दिनों तक बात भी न की, देखा तक नहीं और गुज़र गये और आज एका एकी प्रकंज़ याद आया।

लेकिन डौली भी कब तक बिज़नेस का अन्दाज़ रख सकती थी।

संत राम ने नादानी के आलम में सिगरेट पेश कर दिया। एक लहर सी डौली के बदन में दौड़ गई जो उसके बालों के पर्म से ज़्यादा मुज़तरिब[1] थी। उसने अपने बढ़ते हुए हाथ रोक दिये और बोली "थैंक्स" और फिर गुस्से और शिकायत से उसकी छातियाँ ऊपर नीचे होने लगीं। संत राम ने उसकी नज़रों में अपनी नज़रें गाड़ते हुए एक रोने से अन्दाज़ में कहा ———" डौली "

ऐसा मालुम होता था। जैसे संत राम कहने जा रहा है—— दुनिया ने मेरे साथ यह सब किया है। घर के लोगो ने किया है। एक तुम थीं जो एक मामूली सी 'रेज़' के लिए मुझे इल्तेफ़ात[2] का धोखा दे सकती थीं और तुम ने धोखा दिया और मुझे ऐसी मुहब्बत लगी जो सच्ची मुहब्बत से कहीं ऊपर होती है। उसमें वही फ़र्क़ था जो असली बोसे और चोरी के बोसे में फ़र्क़ होता है। जिस में पिछला लाख रुपये का घाटा और आने वाले लाख रुपये का नफ़ा बड़े ख़ूबसूरत तरीक़े से एक दूसरे में हल हो जाते हैं .......डौली ने संत राम की तरफ़ देखा वरना वह और भी बूढ़ा हो जाता और उसे एक की जगह कई और घाटे पड़ जाते जिन से वह ख़ुद भी बेकार हो जाती। उसने अपने रहम की तहों से सोचा, जो उसकी माँ था और दुनिया भर के मर्दों की माँ चाहे वह जवान हों या बूढ़े फिर "आल राइट" कहते हुए उसने अपना हाथ सिगरेट की तरफ़ बढ़ाया। संत राम ने लाइटर जला कर डौली का सिगरेट सुलगाया डौली ने कश लगा कर, धुआं छोड़ते हुए ऐसी ही सिगरेट की तरफ़ देखती हुई संत राम की तरफ़ बढ़ी······

जभी संत राम ने कहा "प्रकंज़ शहर में है तो उसे कहो ......."

डोली वहीं रुक गई और उसकी तरफ़ देखने लगी ताकि वह अपना फ़िक़रा[3] मुकम्मल कर ले।

संत राम ने कहा "मुझे स्टेट एक्सप्रेस का एक क़ार्टन ला दे, पैसे फिर दे दूंगा।"

"आल राइट" डौली ने कहा और पीछे हटती हुई वह केबिन से बाहर

---

1. बेचैन 2. लगाव 3. वाक्य

سنت رام گھر پہنچا تو کارٹن کی قلعہ بندی کے باوجود وہ ڈر رہا تھا۔ ایک نہیں بیسیوں واہمے دامن گیر تھے۔ اس کے جس کے بارے میں وہ دھوبن یا لاڈو سے نہ کہہ سکتا تھا۔ اس کے پہنچنے کے تھوڑی دیر بعد ہی پال چلا آیا۔ سنت رام کے بدن میں جو کپکپی پیدا ہو رہی تھی۔ بند ہو گئی، بلکہ ایک عجیب طرح کے سکون، نرمی اور گرمی کا احساس ہوا اسے، جیسے سردیوں میں کوئی کمرے کے اندر بخاری جلا دے لیکن پھر وہی ڈر اس کے جسم اور ذہن کا احاطہ کرنے لگا۔ کہیں اپنے کپڑے اٹھانے اور گولف لنکس کے کمرے میں منتقل ہو جانے کے لیے تو نہیں آیا، پال؟ مگر اس بات کے تو کوئی آثار نظر نہ آتے تھے۔ پھر وہ آج جلدی کیوں آیا تھا؟ وہ تو کبھی نہ لوٹا تھا رات کے ایک دو بجے سے پہلے۔ کیا وہ اچھا بیٹا ہو گیا تھا؟ لیکن اچھا بیٹا ہونے کے باوجود وہ چپ کیوں تھا؟ وہ لاڈو کے ساتھ بات کر سکتا تھا۔ اور نہیں تو بابی کے ساتھ کھیل سکتا تھا۔ کمینہ کس قدر بغض سے بھرا ہوا تھا اس کا سینہ۔ لیکن پال نے کوئی کپڑے وپڑے اکٹھے نہ کیے۔ وہ ایک منٹ کے لیے اپنے کمرے کی طرف گیا اور پھر باپ کی طرف اور جیب میں سے ایک پیکٹ نکال کر پپا کو پیش کر دیا۔ سنت رام نے دیکھا اور پوچھا۔۔۔۔۔ ''یہ کیا ہے؟''

''رشین سو برائن''

رشین سو برائن سگریٹ۔۔۔۔۔ اور پورا پیکٹ؟ خون سنت رام کے کانوں اور آنکھوں تک آنے لگا۔ ایک سگریٹ تو کیا پی لیا ہے اس کا۔ اس کے عوض پورا پیکٹ لا کے دے رہا ہے۔ جوتا مار رہا ہے ایک طریقے سے۔ سنت رام نے پیکٹ اٹھایا اور پورے زور سے پال کے منہ پر کھینچ مارا۔

''لے، شہدے، حرامی۔'' سنت رام کہہ رہا تھا۔ ''تو کیا سمجھتا ہے میں اپنے سگریٹ بھی خرید نہیں سکتا؟ تجھے خرید کر نہیں دے سکتا؟ اتنا تو نہیں مرا ہوں، جتنا تو سمجھتا ہے۔ ابھی تو تیرے ایسے سو کمینوں کو خرید کے رکھ لوں اور جیب میں ڈال کر چل دوں۔۔۔۔۔ باسٹرڈ؟''

پال کی کچھ سمجھ میں نہ آ رہا تھا۔ اس نے اپنا ہاتھ ہونٹ پہ رکھ لیا، جس پہ پیکٹ کے لگنے سے ایک کٹ سا چلا آیا تھا اور خون کا ایک نقطہ سا دکھائی دے رہا تھا۔ اس نے کہا بھی

निकल गई।

संत राम घर पहुंचा तो कार्टून की किला बन्दी के बावजूद वह डर रहा था एक नहीं बीसियों वाहमे दामन गीर थे, उसके जिस के बारे में वह धोबिन या लाडो से न कह सकता था। उसके पहुंचने के थोड़ी देर बाद ही पाल चला आया। संत राम के बदन में जो कपकपी पैदा हो रही थी बन्द हो गई बल्कि एक अजीब तरह के सुकून, नरमी व गर्मी का एहसास हुआ उसे, जैसे सर्दियों में कोई कमरे के अन्दर बुख़ारी जला दे लेकिन फिर वही डर उसके जिस्म और ज़ेहन का एहाता[1] करने लगा—— कहीं अपने कपड़े उठाने और गोल्फ़ लिंकस के कमरे में मुंतक़िल हो जाने के लिए तो नहीं आया पाल? मगर इस बात के तो कोई आसार नज़र न आते थे। फिर वह आज जल्दी क्यों आया था? वह तो कभी न लौटा था रात के एक दो बजे से पहले ।

क्या वह अच्छा बेटा हो गया था? लेकिन अच्छा बेटा होने के बावजूद वह चुप क्यों था ? वह लाडो के साथ बात कर सकता था। और नहीं तो बॉबी के साथ खेल सकता था। कमीना किस कदर बुग़्ज़[2] से भरा हुआ था उसका सीना। लेकिन पाल ने कोई कपड़े वपड़े इक्ट्ठे ना किए। वह एक मिनट के लिए अपने कमरे की तरफ़ गया और फिर बाप की तरफ़ आया और जेब में से एक पैकेट निकाल कर पप्पा को पेश कर दिया। संत राम ने देखा और पूछा ........" यह क्या है "?

"रशियन सोबराइन"?

रशियन सोबरइन सिगरेट...... और पूरा पैकेट...... ? खून संत राम के कानों और आंखों तक आने लगा— एक सिगरेट तो क्या पी लिया है उसका। उसके एवज़[3] पूरा पैकेट ला के दे रहा है। जूता मार रहा है एक तरीके से। संत राम ने पैकेट उठाया और पूरे ज़ोर से पाल के मुंह पर खींच मारा।

"लुच्चे शुहदे, हरामी" संत राम कह रहा था। "तू क्या समझता है मैं अपने सिगरेट भी ख़रीद नहीं सकता। तुझे ख़रीद कर नहीं दे सकता? इतना तो नहीं मरा हूं ,जितना तू समझता है। अभी तो तेरे ऐसे सौ कमीनों को ख़रीद के रख लूं और जेब में डाल कर चल दूं ............बासटर्ड?

पाल की कुछ समझ में न आ रहा था। उसने अपना हाथ होंठ पे रख लिया

---

1. परिक्रमा 2. द्वेष 3. बदले

تو صرف اتنا......''پپا!''

لاڈو بیڈ روم سے دوڑی ہوئی آئی اور اس نے بھی اتنا سا کہا۔''پپا!'' پھر دھوبن مڑتی ہوئی بولی......''کیا ہوا جی؟''

''کچھ نہیں۔'' سنت رام نے سب کو پیچھے دھکیلتے ہوئے کہا۔''مجھے اس پلے سے اپنا حساب برابر کر لینے دو۔ بہت دیر ہوگئی اسے مٹکے ہوئے ......'' پھر اپنے بیٹے کے چہرے پہ خون کا قطرہ دیکھ کر سنت رام اور ڈر گیا، اور بھی وحشتناک ہو گیا، کیوں کہ بیٹے کا خون دیکھنا کوئی آسان بات نہیں۔ دیکھنے والے کو بظاہر وہ بیٹے کا خون معلوم ہوتا ہے لیکن خون اس کا ہوتا ہے جس کا وہ خون ہے...... اور بھی آگے لپکتے ہوئے، منہ پہ کف لاتے ہوئے سنت رام کہہ رہا تھا......''میں تجھے جان سے مار دوں گا، آج چھوڑ دو، چھوڑ دو مجھے...... یہ بھی ایک مثال ہو جانے دو، بیٹے باپ کا خون کرتے آئے ہیں۔ آج باپ کو بیٹے کا خون کرنے دو، مادر...... میں نے تجھے کیا نہیں دیا؟'' تو باہر پنجاب پڑھنے کے لیے گیا تو چار سو روپے مہینہ بھیجتا رہا۔ پھر تو وہاں سے بھاگ آیا اور میرے دوست نے دو برس تجھے اپنے ہاں رکھا اور تجھے تعلیم دی۔ میری وجہ سے اس نے تجھے اپنے ہاں رکھا، ورنہ تجھے کون پوچھتا ہے...... چیتھڑے کو؟ اور پھر بھی پیسے بھیجتا رہا۔ میرے بیٹے کو تکلیف نہ ہو اور تو اس سے ہوٹلوں اور ریستورانوں میں جاتا، ہر قسم کی بد معاشیاں کرتا رہا۔ تیرے اپنے بکنے کے مطابق تیرے دوست تجھے شہزادہ کہتے تھے کیوں کہ تو باپ کے مال پہ عیش کرتا تھا۔ پھر تو نے بی۔ اے۔ میں کمپارٹمنٹ کی اور امتحان کو پورا نہ کیا کیوں کہ تو ہندی میں فیل ہو گیا تھا، ہندی بھی کوئی بات تھی بھلا؟ میں نے کتنی بار تجھ سے منتیں کیں کہ ایک مضمون ہے، پاس کر لے لیکن تجھے اس سے چڑ ہوگئی۔ پھر بھی میں نے تجھے گھر رکھا اور روٹیاں کھلاتا رہا۔ ہوتا کسی باہر کے ملک میں تو اٹھارہ سال پھاندتے ہی باپ تیرے چوتڑ پر لات مارتا اور باہر نکال دیتا۔ یہ اپنا ہی ملک ہے جس میں اس قسم کی چوتیاں پنتھی چلتی ہے...... جب تیری جیب میں پیسے نہیں ہوتے تھے تو میں تیری ماں کی چوری سے دس بیس پچاس ڈال دیتا تھا اور آج یہ اسی کے کارن ہے کہ وہ مجھے آنکھیں دکھاتی ہے اور کہتی ہے میں نے اپنی اولاد کو

जिस पे पैकेट के लगने से एक कट सा चला आया था और ख़ून का एक नुक़्ता सा दिखाई दे रहा था। उसने कहा भी तो सिर्फ़ इतना ..........'' पप्पा!''

लाडो बेडरुम से दौड़ी हुई आई और उस ने भी इतना सा कहा ........ ''पप्पा''! फिर धोबिन मुड़ती हुई बोली ..........'' क्या हुआ जी ?''

''कुछ नहीं'' संत राम ने सब को ढकेलते हुए कहा ''मुझे इस बिल्ले से अपना हिसाब बराबर कर लेने दो। बहुत देर हो गई इसे तुके हुए ............. फिर अपने बेटे के चेहरे पे ख़ून का कतरा देख कर संत राम और डर गया और भी वह वहशतनाक[1] हो गया क्यों कि बेटे का ख़ून देखना कोई आसान बात नहीं। देखने वाले को बज़ाहिर बेटे का ख़ून मालूम होता है लेकिन ख़ून उसका होता है जिस का वह ख़ून है ...........और भी आगे लपकते हुए, मुंह पे कफ़ लाते हुए संत राम कह रहा था ........'' मैं तुम्हे जान से मार दूंगा आज, छोड़ दो, छोड़ दो मुझे— यह भी एक मिसाल हो जाने दो बेटे बाप का ख़ून करने आए हैं। आज बाप को बेटे का ख़ून करने दो। मादर ..............मैं ने तुझे क्या नहीं दिया ? तू बाहर पंजाब पढ़ने के लिए गया तो चार सौ रुपया महीना भेजता रहा। फिर तू वहां से भाग आया और मेरे दोस्त ने दो बरस तुझे अपने हां रखा और तुझे तालीम दी। मेरी वजह से उसने तुझे अपने हां रखा वरना तुझे कौन पूछता है ............. चीथड़े को ? और फिर भी पैसे भेजते रहा मेरे बेटे को तकलीफ़ न हो और तू उस से होटलों और रेस्तरानों में जाता, हर क़िस्म की बदमाशियां करता रहा। तेरे अपने बकने के मुताबिक़ तेरे दोस्त तुझे शहज़ादा कहते थे क्यों कि तू बाप के माल पे ऐश करता था। फिर तू ने बी. ए. में कम्पार्टमेंट की और इम्तहान को पूरा न किया क्यों कि तू हिन्दी में फ़ेल हो गया था। हिन्दी भी कोई बात थी भला ? मैं ने कितनी बार तुझ से मिन्नतें कीं कि एक मज़मून है पास क़र ले लेकिन तुझे उस से चिढ़ हो गई। फिर भी मैं ने तुझे घर रखा और रोटियां खिलाता रहा। होता किसी बाहर के मुल्क में तो अठारवां फांदते ही बाप तेरे चूतड़ पर लात मारता और बाहर निकाल देता। यह अपना ही मुल्क है जिस में इस क़िस्म की चूतिया पन्थी चलती है ...................जब तेरी जेब में पैसे नहीं होते थे तो मैं तेरी माँ की चोरी से दस बीस पचास डाल देता था और आज यह उसी के कारण है कि वह मुझे आंखे दिखाती है और कहती है मैंने अपनी औलाद को तबाहो बरबाद कर दिया। तेरी

---

1. डरावना

تباہ و برباد کر دیا۔ تیری وجہ سے میں نے اپنی زندگی تباہ و برباد کر لی۔ یہ تیرا ہی فقرہ ہے نا کہ میری ماں جس قسم کی عورت ہے، اس سے اچھا تو میرا باپ کوئی داشتہ رکھ لے...... بول، کہا نہیں تو نے؟ جو بیٹا ماں کے بارے میں یہ کہہ سکتا ہے، وہ باپ کی بابت کیا کہے گا؟ روز تو ماں کو گالی دیتا ہوا نکل جاتا ہے اور جانتا ہے وہ گالی کسے پڑتی ہے؟ وہ تجھے گالی دیتی ہے تو گالی کسے پڑتی ہے؟ کیا اس گھر میں کوئی مالک نہیں، کوئی باپ نہیں؟ کیا ہوا جو ایک بار زندگی میں صرف ایک بار گھاٹا پڑ گیا۔ میں نے لاکھ روپے گنوایا ہے تو آج ہی لاکھ روپے کا کنٹریکٹ کیا ہے، جس میں سے کچھ نہیں تو تیس پینتیس ہزار بچ جائیں گے۔ جب تو تیری ماں بھی خوش ہوگی اور یہ لاڈو بھی، جو اس دن باپ کی بجائے مجھے انکل کہہ گئی اور تو بھی خوش ہوگا اور فخر سے میرا نام لے گا۔ لیکن میں ...... میں تم سب کو سمجھ گیا ہوں۔ منہ تک نہ لگاؤں گا کسی کو......"

پال کے ہونٹ پھڑکنے لگے تھے۔ اس نے ڈرتے ڈرتے کہا بھی تو صرف اتنا "پر پپا، میں نے کیا کیا ہے؟"

"تم نے؟" سنت رام اور بھی بلند آواز سے چیخا۔ "تم نے مجھے گالی دی ہے، جو کسی نے نہیں دی۔ کسی کی ہمت ہی نہیں پڑی۔ سب جانتے ہیں نا، میں خالی ہاتھوں سے ان کی بوٹیاں اڑا دوں گا۔ تیری یہ ہمت کہ ایک سگریٹ تیرا پی جانے سے تو پورا پیکٹ میرے منہ پر دے مارے؟"

"ایک سگریٹ؟" پال نے کہا۔

"ہاں۔" سنت رام نے کہا۔ "تجھے پتا چل گیا نا۔ میں نے تیرا ایک اسٹیٹ ایکسپریس صبح پی لیا تھا......"

"نہیں ...... مجھے تو کچھ نہیں معلوم۔"

اس سے پہلے کہ سنت رام جو کانپ رہا تھا، نیچے گر جاتا، بیٹے نے بڑھ کر تھام لیا اور اس کے گلے لگ کر پھوٹ پھوٹ کر رونے لگا اور کہنے لگا...... معاف کر دو...... مجھے معاف کر دو، پپا!"

वजह से मैं ने अपनी ज़िन्दगी तबाहो बरबाद कर ली। यह तेरा ही फ़िकरा है ना कि मेरी मां जिस क़िस्म की औरत है, इस से अच्छा तो मेरा बाप कोई दाश्ता रख ले .........बोल, कहा नहीं तू ने? जो बेटा माँ के बारे में यह कह सकता है वह बाप की बाबत[1] क्या कहेगा? रोज़ तू मां को गाली देता हुआ निकल जाता है और जानता है वह गाली किसे पड़ती है? वह तुझे गाली देती है तो गाली किसे पड़ती है ? क्या इस घर में कोई मालिक नहीं, कोई बाप नहीं? क्या हुआ जो एक बार ज़िन्दगी में सिर्फ़ एक बार घाटा पड़ गया। मैं ने लाख रुपया गंवाया है तो आज ही लाख रुपये का कन्ट्रेक्ट किया है जिस में से कुछ नहीं तो तीस पैतीस हज़ार बच जाएगें। जब तो तेरी माँ भी खुश होगी और यह लाडो भी जो उस दिन बाप की बजाए मुझे अंकल कह गई और तू भी खुश होगा और फ़ख्र से मेरा नाम लेगा। लेकिन मैं ........... मैं तुम सब को समझ गया हूं मुँह तक न लगाऊंगा किसी को ......''

पाल के होंठ फड़कने लगे थे। उसने डरते डरते कहा भी तो सिर्फ़ इतना ''पर पप्पा मैं ने क्या किया है ?''

''तुम ने?'' संत राम और भी बुलन्द आवाज़ से चीखा। ''तुम ने मुझे गाली दी है, जो किसी ने नहीं दी। किसी की हिम्मत ही नहीं पड़ी सब जानते हैं ना, मैं ख़ाली हाथो से उनकी बोटियां उड़ा दूंगा। तेरी यह हिम्मत के एक सिगरेट तेरा पी जाने से तू पूरा पैकेट मेरे मुंह पर दे मारे ?''

''एक सिगरेट?'' पाल ने कहा

''हां'' संत राम ने कहा ''तुझे पता चल गया ना। मैं ने तेरा एक स्टेट एक्सप्रेस सुबह पी लिया था।''

''नहीं .......... मुझे तो कुछ नहीं मालूम''

इससे पहले के सन्त राम जो कांप रहा था नीचे गिर जाता, बेटे ने बढ़कर थाम लिया और उस के गले लगकर फूट फूट कर रोने लगा। और कहने लगा मुझे माफ़ कर दो, पप्पा, मुझे माफ़ कर दो पप्पा!''

अगले रोज़ संत राम हसबे मामूल सुबह के चार बजे उठ गया था। उसे फिर सिगरेट की तलब हुई। धोबिन को डिस्र्टब किये बगैर वह साथ कें कमरे में चला आया जहां पाल लाडो और उसका बच्चा बॉबी सोए हुए थे। संत राम ने ज़ीरो पावर का बल्ब जलाया और उनकी तरफ़ देखने लगा। हलकी सी मद्धम रौशनी में वह

---

1. बारे में,

اگلے روز سنت رام حسب معمول صبح کے چار بجے اٹھ گیا تھا۔ اسے پھر سگریٹ کی طلب ہوئی۔ دھوبن کو ڈسٹرب کیے بغیر وہ ساتھ کے کمرے میں چلا آیا، جہاں پال، لاڈو اس کا بچہ بابی سوئے ہوئے تھے۔ سنت رام نے زیرو پاور کا بلب جلایا اور ان کی طرف دیکھنے لگا۔ ہلکی سی مدھم روشنی میں وہ سب فرشتے معلوم ہو رہے تھے۔ ایک سے ایک حسین اور خوبصورت اور خوشبودار۔ آج بابی کی بانہہ ماں کے گلے میں تھی۔ وہ آزاد اور بے فکر سو رہا تھا۔

سنت رام نے سوچا۔ کالج بھیجنے سے پہلے میں نے اس بچی کو لیکچر دیا تھا لیکن اگر یہ کوئی بے راہ روی کرتی تو کیا میں اسے سڑک پہ پھینک دیتا؟ پال کا تجربہ ناکام ہوتا تو میں اسے زندگی کا کھیل نہ سکھاتا؟ یہ اخلاق...... یہ تہذیب، سب باتیں ہیں، یہ اور یہاں سے باہر کے سب بچے ہیں جو کھیلتے ہیں، گرتے ہیں، پھر اٹھ کر کھیلنے لگتے ہیں...... دھوبن؟ ...... دھوبن بیوقوف ہے، وہ نہیں جانتی کچھ، سوائے کپڑے دھونے کے......

سنت رام نے اسٹیٹ ایکسپریس کا کارٹن نکالا اور اسے اپنے بیٹے کے سرہانے رکھ دیا۔ رات اس جھگڑے کی وجہ سے وہ اپنے بیٹے کو دے ہی نہ سکا تھا۔ چلو یہ اور بھی اچھا ہوا۔ جاگے گا تو ایک دم پورا کارٹن پا کر کتنا خوش ہوگا...... پھر سنت رام نے بیٹے کے دیے ہوئے رشین سوبرائن کے پیکٹ میں سے ایک سگریٹ نکالا، اسے جلایا اور دھوئیں کے بڑے بڑے کش چھوڑے۔ زیرو پاور کے بلب کی روشنی پہلے ہی کچھ نہیں ہوتی۔ اس پہ دھوئیں نے اور بھی منظر کو دھندلا دیا تھا اور بچے فرشتوں سے بھی زیادہ حسین لگنے لگے تھے۔ سنت رام کا جی چاہا کہ وہ آگے بڑھ کر پال کا چہرہ چوم لے۔ لیکن کہتے ہیں سوتے میں بچے کا چہرہ نہیں چومتے، جانے کیوں؟ اس وقت تو سنت رام نے یہی سوچا کہ اگر اس نے ایسی حرکت کی تو وہ جگ جائیں گے۔

سو برائن کے چوتھے کش میں کوئی نشہ تھا یا شاید سنت رام کی آنکھیں بیٹے کی شراب سے چڑھ گئی تھیں۔ اس نے دھواں صاف کرتے ہوئے ایک بار پھر سب کی طرف دیکھا اور پھر پرارتھنا کے لیے پوجا کے کمرے کی طرف چل دیا۔

सब फ़रिश्ते मालूम हो रहे थे— एक से एक हसीन और खूबसूरत और खुशबूदार। आज बॉबी की बांह मां के गले में न थी वह आज़ाद और बे फ़िक्र सो रहा था।

संत राम ने सोचा .......... कालेज भेजने से पहले मैं ने इस बच्ची को लेकचर दिया था लेकिन अगर यह कोई बे-राह-रवी[1] करती तो क्या मै इसे सड़क पर फेंक देता ? पाल का तजुर्बा नाकाम होता तो मैं उसे ज़िन्दगी का खेल न सिखाता? यह अखलाक़ .........यह तहज़ीब, सब बातें हैं। यह और यहाँ से बाहर के सब बच्चे हैं जो खेलते है, गिरते हैं, फिर उठकर खेलने लगते हैं। धोबिन?...... धोबिन बेवक़ूफ़ है, वह नहीं जानती कुछ, सिवाय कपड़े धोने के......

संत राम ने स्टेट एकस्प्रेस का कार्टन निकाला और अपने बेटे के सिरहाने रख दिया। रात इस झगड़े की वजह से वह अपने बेटे को दे ही न सका था। चलो यह और भी अच्छा हुआ। जागेगा तो एक दम पूरा कार्टन पाकर कितना खुश होगा...... फिर संत राम ने बेटे के दिये हुए रशियन सोबराइन के पैकेट में से एक सिगरेट निकाला, उसे जलाया और धुऐं के बड़े बड़े कश छोड़े। ज़ीरो पावर के बल्ब की रोशनी पहले ही कुछ नहीं होती। इस पर धुऐं ने और भी मन्ज़र को धुंधला दिया था और बच्चे फ़रिश्तों से भी ज्यादा हसीन लगने लगे थे। सन्त राम का जी चाहा कि वह आगे बढ़ कर पाल का चेहरा चूम ले। लेकिन कहते हैं सोते में बच्चे का चेहरा नहीं चूमते, जाने क्यों उस वक़्त तो संत राम ने यही सोचा कि अगर उस ने ऐसी हरकत की तो वह जग जायेगें।

सोबरायन के चौथे कश में कोई नशा था या शायद संत राम की आखें बेटे की शराब से चढ़ गई थीं, उसने धुआं साफ़ करते हुए एक बार फिर सब की तरफ़ देखा और फिर प्रार्थना के लिए पूजा के कमरे की तरफ़ चल दिया।

1. ग़लत काम

بلونت سنگھ

# دیش بھگت

شام ہو چکی تھی۔ میں چھوٹے بھائی کو چٹھی لکھ رہا تھا کہ اتنے میں چچا اندر داخل ہوئے، بغیر کسی تمہید کے بولے۔ ''سنو! آج ذرا خاص کام ہے۔ تم کو میرے ساتھ چلنا ہوگا۔''

'خاص کام' والے الفاظ سن کر میں نے سرہانے سے صفا جنگ (ایک قسم کی کلھاڑی، سکھوں کا ایک ہتھیار) اٹھائی اور اسے فرش پر ٹیک اٹھ کھڑا ہوا۔

''مسلمانوں کا محلہ ہے ...... میاں لوگوں کا، سمجھے؟......اور پھر روپے کا معاملہ (یہ ان کا بہت فرسودہ اور بے معنی بہانہ تھا ......''

میری ان سے کوئی رشتہ داری نہ تھی۔ بس ہمارے گاؤں کے رہنے والے، والد صاحب سے بھی کچھ دعا سلام تھی۔ مجھ پر مہربان تھے اور قدرے بے تکلف بھی۔ میری عمر تقریباً بائیس برس کی تھی، قد ذرا نکلتا ہوا، چوڑا سینہ، سڈول بازو، مضبوط ہاتھ پاؤں، باوجود چار مرتبہ کوشش کرنے کے بھی ایف۔ اے پاس نہ کر پایا تھا۔ چچا کا میانہ قد، گندمی رنگ، کھچڑی داڑھی، دبلے پتلے مگر سخت ہڈی کے تقریباً پینتالیس سالہ بزرگ۔ انھیں پنجاب چھوڑے تین سال ہو چکے تھے اس جگہ ان کا ایک اینٹوں کا بھٹہ تھا۔ تھوڑا بہت ٹھیکیداری کا کام بھی مل جاتا تھا۔

غبار اور دھند کے گہرے کفن نے شہر کو ڈھانپ رکھا تھا، بازاروں میں کان پڑی آواز سنائی نہ دیتی تھی۔ یکہ والوں کی آوازیں ان کی گالیاں، اور قوالیاں ......دور دھند لکے میں مسجد کے قریب، کسی گھر کی چھت پر سفید سفید کبوتروں کی ٹکڑیاں ہوا میں پرواز کرتی دکھائی دے رہی تھیں۔

बलवंत सिंह

# देश भक्त

शाम हो चुकी थी। मैं छोटे भाई को चिट्ठी लिख रहा था कि इतने में चचा अन्दर दाख़िल हुए, बग़ैर किसी तमहीद[1] के बोले। "सुनो! आज ज़रा ख़ास काम है। तुम को मेरे साथ चलना होगा।" 'ख़ास काम' वाले अलफ़ाज़ सुनकर मैंने सिरहाने से सफ़ा जंग (एक क़िस्म की कुल्हाड़ी, सिखों का एक हथियार) उठाई और उसे फ़र्श पर टेक उठ खड़ा हुआ।

"मुसलमानों का मुहल्ला है ........... मियां लोगों का, समझे? ........... और फिर रुपये का मामला (यह उनका बहुत फ़रसूदा और बेमानी बहाना था...........")

मेरी उनसे कोई रिश्तेदारी न थी। बस हमारे गाव के रहने वाले, वालिद साहब से भी कुछ दुआ सलाम थी। मुझ पर मेहरबान थे और क़दरे बेतकल्लुफ़ भी। मेरी उम्र तकरीबन बाइस बरस की थी, क़द ज़रा निकलता हुआ, चौड़ा सीना सुडौल बाज़ू, मज़बूत हाथ पांव, बावजूद चार मर्तबा कोशिश करने के भी उफ़ एफ़० ए० पास न कर पाया था। चचा का मियाना क़द, गन्दुमी रंग, खिचड़ी दाढ़ी, दुबले पतले मगर सख़्त हड्डी के तक़रीबन पैंतालिस साला बुजुर्ग उन्हें पंजाब छोड़े तीन साल हो चुके थे। उस जगह उनका एक ईंटों का भट्ठा था। थोड़ा बहुत ठेकेदारी का काम भी मिल जाता था।

गुबार और धुंध के गहरे कफ़न ने शहर को ढांप रखा था, बाज़ारों में कान पड़ी आवाज़ सुनाई न देती थी। यक्का वालों की आवाज़ें उन की गालियां और क़व्वालियां। दूर धुंधलके के में मस्जिद के क़रीब किसी घर की छत पर सफ़ेद सफ़ेद कबूतरों की टुकड़ियां हवा में परवाज़ करती दिखाई दे रही थीं।

---

1. भूमिका

ہم گھنٹہ کے قریب سے ہوکر بیگم سرائے کی طرف چل کھڑے ہوئے۔

نکڑ پر بادشاہ خاں پٹھان کی چائے کی دکان تھی، اس جگہ سودخور پٹھانوں کا اجتماع ہوتا تھا، بیٹھے چائے پیتے یا قہوہ اڑاتے، دو تین، بے بال و پر چھوکرے آگ جلانے، پیالیاں دھونے، چائے بنانے اور پھر گاہکوں کے ساتھ ہنس ہنس کر باتیں کرنے کے فرائض انجام دیا کرتے تھے اور کبھی ریکارڈ بجتے:

لڑم دے لڑم، وہ مورے رادو کا لڑم دے لڑم

کبھی کوئی خان اپنی شلوار چڑھا، ٹانگیں رانوں تک ننگی کر، کسی ہندوستانی موچی سے جھگڑنے لگتا اور کہتا:

''امرا کابل میں چپل اوتا، تمرا دیس میں چپلی''

یا پھر پہلو والی ''گرم گرم قلیہ پراٹھا'' کی دکان پر شاہ صاحب، ایک بزرگ سبز پوش، داڑھی مہندی سے سرخ کیے آن بیٹھتے۔ آنکھیں جلال معرفت کے مارے خون کبوتر، چہرہ کندن کی طرح تاباں، زلفیں چکنی چپڑی اور عطر بیز ......ان کے تشریف آور ہوتے ہی عقیدت مندوں کے غول کے غول جمع ہونا شروع ہوجاتے، مجہر (مظہر) شہر کے بے تاج بادشاہ جمن رنگ ساز، قمر جلد ساز، اور للو مالک:

جاتے کہاں ہو کس طرف خیال ہے<br>
گھڑیوں کا بس یہی اسپتال ہے

وغیرہ جیسی ہستیاں آن کھڑی ہوتیں، گراموفون کو چابی دے کر ملکہ عالم کا ریکارڈ چڑھا دیا جاتا اور سب لوگ تالیوں کے ساتھ ''اللہ ہو، اللہ ہو، اللہ ہو'' گانے لگتے۔

اس طرف پیسہ اخبار والا چلا تا۔ ''ہٹلر کی پیش قدمی، ......برطانیہ کا دندان شکن جواب ......جاپان کی برطانیہ کو گیدڑ بھبکی ......ایک پیسہ میں''۔

یہ سن کر وہ بزرگ سبز پوش سر کو زور کے ساتھ گردش دے کر نعرہ لگاتے ''یاعلیؑ'' اور پھر وہی'' اللہ ہو، اللہ ہو''۔

ادھر یہ ہنگامہ تو ادھر کھجلی کے مارے ہوئے کتے کبابوں کی بو پا کر تھوتھنیاں اٹھا اٹھا

हम घंटा के क़रीब से हो कर बेगम सराय की तरफ़ चल खड़े हुए।

नुक्कड़ पर बादशाह ख़ाँ पठान की चाय की दुकान थी, उस जगह सूदख़ोर पठानों का इज्तमा[1] होता था, बैठे चाय पीते या क़हवा उड़ाते, दो तीन, बेबालोपर छोकरे आग जलाने, प्यालियां धोने, चाय बनाने और फिर ग्राहकों के साथ हंस हंस कर बातें करने के फ़राएज़[2] अंजाम दिया करते थे और कभी रिकार्ड बजते:

लड़म दे लड़म

वह मेरे रादू का लड़म दे लड़म

कभी कोई ख़ाँ अपनी शलवार ऊपर चढ़ा, टांगे रानों तक नंगी कर, किसी हिन्दुस्तानी मोची से झगड़ने लगता और कहता:

"अमरा काबुल में चप्पल ओता, तुमरा देस में चप्पली"

या फिर पहलू वाली "गर्म गर्म कलिया पराठा" की दुकान पर शाह साहब एक बुज़ुर्ग सब्ज़पोश दाढ़ी मेहंदी से सुर्ख़ किये आन बैठते। आँखें जलाले-मारफ़त[3] के मारे खूनी कबूतर, चेहरा कुंदन की तरह ताबां, जुल्फ़ें चिकनी चुपड़ी और इत्र बीज़ .... उनके तशरीफ़ आवर होते ही अक़ीदतमंदो के ग़ोल[4] के ग़ोल जमा होना शुरु हो जाते, मजहर (मज़हर) शहर के बेताज बादशाह जुम्मन रंगसाज़, क़मर जिल्दसाज़ और लल्लू मालिक:

जाते कहाँ हो किस तरफ़ ख़्याल है

घड़ियों का बस यही अस्पताल है

वग़ैरह जैसी हस्तियां आन खड़ी होतीं, ग्रामोफ़ोन को चाभी दे कर मलका-ए-आलम का रिकार्ड चढ़ा दिया जाता और सब लोग तालियों के साथ "अल्लाहू, अल्लाहू, अल्लाहू" गाने लगते।

उस तरफ़ पैसा अख़बार वाला चिल्लता। "हिटलर की पेशक़दमी,.... बरतानिया का दन्दान शिकन जवाब ... जापान की बरतानिया को गीदड़ भभकी। ..... एक पैसा में"

यह सुन कर वह बुज़ुर्ग सब्ज़पोश[5] सर को ज़ोर के साथ गर्दिश दे कर नारा लगाते "या अली" और फिर वही "अल्लाहू ,अल्लाहू"।

---

1. बैठक 2. फ़र्ज़(कर्तव्य) का बहुवचन 3. निर्वाण की चमक 4. झुण्ड 5. हरे लिबास वाला

کر ہوا میں سونگھا کرتے اور کبھی موقع پا کر کچھ نہ کچھ لے بھی اڑتے۔

کچھ دور جانے کے بعد مہکی پنواڑن کی دکان کے آگے رک گئے۔ مہکی کی عمر بتیس برس سے تجاوز کر چکی تھی۔ بدن کی بھاری، گورا رنگ، ناز و ادا کی کمی نہ تھی، بڑی بڑی آنکھوں میں بے تحاشہ کاجل، ہونٹوں پر مسّی کی دھڑی۔ پان کا بیڑا بڑھاتی تو اپنی نشیلی اور کٹیلی آنکھیں پہلے تو گاہک کی آنکھوں سے لڑا دیتی، تب شرما کر اور مسکرا کر نظریں جھکا لیتی، اور پنڈلیوں کو دھوتی سے ڈھانپ کر اپنی چاندی کی پازیبوں پر نظریں گاڑ دیتی۔

میلے کچیلے چیتھڑے پہننے والے مزدور، ڈاکخانے کے قریب بیٹھنے والے خطوط نویس منشی یا ہوٹلوں کے گائڈ نشہ کے ترنگ میں آتے اور اسے دیکھ کر مچل جاتے۔ اپنی اندر دھنسی ہوئی مخمور آنکھوں سے اسے دیکھتے۔ کبھی اتنا کہنے کے لیے "ہائے ری آج تو گجب کا بناو سنگھار کر رکھا ہے۔" کبھی کسی کجری کا بول از قسم:

گھر سے نکسی نند بھوجیا
جُلم دونوں جوڑی رے سانوریا

اور کبھی پان لیتے وقت اس کی ہتھیلی کو اپنی انگلی سے کھجا دینے کی تمنا میں ایک پیسہ کے پان اور ایک پیسے کی چار والی پری مارکہ سگریٹ خرید لیتے تھے۔

چچا کو دیکھتے ہی اس نے جھک کر سلام کیا ارے پنجابی بابو! کون دیس رہت ہو اَب،،۔

"مہکی بس کیا پوچھو تم ہمن کو بھولت نا نہہ"

مہکی سر پر آنچل کھینچ سنبھل کر ہو بیٹھی اور پان لگاتے ہوئے کہنے لگی "اور وہ ہمرے لیے تم چندری لان کو کہت رہے،،

چچا سُنی اَن سُنی کرکے اس کے لال لال گالوں کی طرف للچائی ہوئی نظروں سے تاکتے ہوئے بولے۔ "اب لاؤ دیوگی بھی نہیں!"

مہکی کچھ لجا گئی اور ملامت آمیز نظروں سے چچا کی طرف دیکھنے لگی۔

اتنے میں اور گاہک بھی آ گئے۔ میں ذرا پیچھے ہٹ کر کھڑا ہو گیا۔

بائیں طرف برآمدے میں ایک بڑھیا کسی چالاک لومڑی کی طرح سب تاڑ رہی تھی

इधर यह हंगामा तो उधर खुजली के मारे हुए कुत्ते शामी कबाबों की बू पा कर थूथनियाँ उठा उठा कर हवा मे सूंघा करते और कभी मौक़ा पा कर कुछ न कुछ ले भी उड़ते।

कुछ दूर जाने के बाद महगी पंवाड़न की दुकान के आगे रुक गये। महगी की उम्र बत्तीस बरस से तजावुज़ कर चुकी थी। ग्दन की भारी, गोरा रंग, नाज़ोअदा की कमी न थी, बड़ी बड़ी आँखों में बेतहाशा काजल, होंठो पर मिस्सी की धड़ी। पान का बीड़ा बढ़ाती तो अपनी नशीली और कटीली आँखे पहले तो ग्राहक की आँखों से लड़ा देती तब शर्मा कर और मुस्कुरा कर नज़रें झुका लेती, और पिण्डलियों को धोती से ढांप कर अपनी चाँदी की पाज़ेबों पर नज़रें गाड़ देती।

मैले कुचैले चीथड़े पहनने वाले मज़दूर, डाकख़ाने के क़रीब बैठने वाले खुतूत-नवीस[1] मुंशी या होटलों के गाइड, नशा के तरंग में आते और उसे देख कर मचल जाते। अपनी अन्दर धंसी हुई मख़मूर आँखों से उसे देखते। कभी इतना कहने के लिए "हाए री आज तो गजब का बनाव सिंगार कर रखा है" कभी किसी कजरी का बोल अज किस्म:

घर से निकसी नन्द बहोजिया
जुलम दोनों जोड़ी रे, सांवरिया

और कभी पान लेते वक़्त उस की हथेली को अपनी उंगुली से खुजा देने की तमन्ना में एक पैसा के पान और एक पैसा के चार वाली परी र्माका सिग्रेट ख़रीद लेते थे। चचा को देखते ही उसने झुककर सलाम किया। "अरे पंजाबी बाबू! कौन देस रहत हो अब।"

"महगी बस क्या पूछो हो, तुम हमुन को भूलत नाहूं"

महगी सर पर आंचल खींच संभल कर हो बैठीं और पान लगाते हुए कहने लगी। "और वह हमरे लिए तुम चन्द्री लान को कहत रे"

चचा सुनी अनसुनी करके उस के लाल लाल गालों की तरफ़ ललचाई हुई नज़रों से ताकते हुए बोले। "अब लाओ। देओगी भी नहीं!"

महगी कुछ लजा गई, और मलामत-आमेज़[2] नज़रों से चचा की तरफ़

1. ख़त लिखने वाले 2. घृणा से पूर्ण

اس کے قریب ہی ٹاٹ پر ایک عورت بیٹھی تھی۔ جس میں سوائے اس کے کہ جوان تھی اور کوئی خوبی نہ تھی۔ نوجوان عورت نے مجمع کے آدمیوں کو اپنی طرف چھپی نظروں سے دیکھتے ہوئے پایا تو جھٹ سے قمیص کے بٹن کھول گریبان الٹ الٹ کر لالٹین کی روشنی میں کھٹمل پکڑنے لگی۔ اور گاہے ساڑی ہٹا کر اپنی ٹانگیں کھجانے لگتی۔

کچی اور سیاہ دیواروں پر پان کی پیک کے نشانات دکھائی دیتے تھے جیسے بھوت ناچ رہے ہوں۔ کمرے کے اندر جاپانی عورتوں کی نیم عریاں، پھٹی پرانی تصویریں نظر آرہی تھیں۔ ایک طرف کھاٹ پر بستر بچھا ہوا تھا اور اس کے پاس ہی فرش پر ایک مٹیالے رنگ کا اگالدان بھی پڑا تھا۔

ایک مرد نے نوجوان عورت کی بازو کی چٹکی لیتے ہوئے کچھ پوچھا تو بڑھیا نے تاریکی میں آگے جھک کر حلق سے آواز نکالتے ہوئے آہستہ سے کہا ''آٹھ آنے''

تاریک اور پیچ در پیچ گلیوں سے ہوتے ہوئے ہم چلے جارہے تھے۔ کبھی کبھی کسی گلی کے نکڑ پر سرکاری لیمپ کی دھندلی روشنی میں صفا جنگ کی چمک اور میری گھیرے دار شلوار سے خائف ہوکر بچے گھروں میں گھس کواڑ بند کر لیتے تھے۔

کمہاروں کے محلہ کے قریب پہنچ کر چچا گندے نالے کی طرف چل دیے۔ راستہ گھوڑوں اور گدھوں کی لید سے اٹا پڑا تھا۔ چھپروں والے ٹوٹے پھوٹے کچے مکانات تھے۔ کمہاروں کی بھاری بھرکم عورتیں کچے چبوتروں پر لیٹی، روتے ہوئے ننھے بچوں کو دودھ پلا کر چپ کرانے کی کوشش کر رہی تھیں۔

گندے نالے کے پل پر سے گزرتے ہوئے میں نے ناک پگڑی کے شملے سے ڈھانپ لی۔ اس کے بعد ہم بڑے تالاب کے کنارے کنارے چلنے لگے۔ یہاں شہر بھر کی گندگی جمع تھی۔ لوگ ٹٹی بھی یہیں پھرتے تھے۔ جب وہ اٹھ کر چلے جاتے تو بھنگیوں کے محلے سے سور آکر منہ مارنے لگتے۔ کہیں کہیں کتے دم توڑتے نظر آتے تھے۔ کہیں کسی گدھے کا پنجر پڑا تھا اور کسی طرف گھوڑے کے جبڑے کے پاس کوئی گدھ مرا پڑا تھا۔ یہ کچا تالاب بہت بڑا تھا۔ اس میں کئی انسانوں اور جانوروں کا پیشاب اور غلاظت جمع تھی۔

देखने लगी। इतने में और ग्राहक भी आ गए। मैं ज़रा पीछे हटकर खड़ा होगया।

बाईं तरफ़ बरामदे में एक बुढ़िया किसी चालाक लोमड़ी की तरह सब को ताड़ रही थी, उस के क़रीब ही टाट पर एक औरत बैठी थी। जिस में सिवाए इसके कि जवान थी, ओर कोई ख़ूबी न थी। नौजवान औरत ने मजमा के आदमियों को अपनी तरफ़ छुपी नज़रों से देखते हुए पाया तो झट से क़मीज़ के बटन खोल, गिरेबान उलट-उलट कर लालटेन की रौशनी में खटमल पकड़ने लगी। और गाहे साड़ी हटाकर अपनी टांगें खुजाने लगती।

कच्ची और सियाह दीवारों पर पान की पीक के निशानात ऐसे दिखाई देते थे, जैसे भूत नाच रहे हों। कमरे के अन्दर जापानी औरतों की नीम उरियां फटी पुरीनी तस्वीरें नज़र आ रही थीं। एक तरफ़ खाट पर बिस्तर बिछा हुआ था और उसके पास ही फ़र्श पर एक मटियाले रंग का उगालदान भी पड़ा था।

एक मर्द ने नौजवान औरत के बाज़ू की चुटकी लेते हुए कुछ पूछा, तो बुढ़िया ने तारीकी आगे झुककर हलक़ में से आवाज़ निकालते हुए आहिस्ता से कहा। "आठ आने—"

तारीक और पेच दरपेच गलियों में से होते हुए हम चले जा रहे थे। कभी कभी किसी गली के नुक्कड़ पर सरकारी लैम्प की धुंधली रौशनी में सफ़ा जंग की चमक और मेरी घेरेदार शलवार से ख़ाएफ़ होकर बच्चे घरों में घुस किवाड़ बन्द कर लेते थे।

कुम्हारों के मुहल्ले के क़रीब पहुंच कर चचा गंदे नाले की तरफ़ चल दिए। रास्ता घोड़ों और गधों की लीद से अटा पड़ा था। छप्परों वाले टूटे फूटे कच्चे मकानात थे। कुम्हारों की भारी भरकम औरतें कच्चे चबूतरों पर लेटी, रोते हुए नन्हे बच्चों को दूध पिलाकर चुप कराने की कोशिश कर रही थीं।

गंदे नाले के पुल पर से गुज़रते हुए मैंने नाक पगड़ी के शमले से ढांप ली। उस के बाद हम बड़े तालाब के किनारे किनारे चलने लगे। यहां शहर भर की गंदगी जमा थी। लोग टट्टी भी यहीं फिरते थे। जब वह उठ कर चले जाते तो भंगियों के मुहल्ले से सुअर आकर मुंह मारने लगते। कहीं कहीं कुत्ते दम तोड़ते नज़र आते थे। कहीं किसी गिद्ध का पंजर पड़ा था और किसी तरफ़ घोड़े के

اس کا پانی بہت گاڑھا، ازحد بدبودار اور سیاہ رنگ کا تھا۔ چاند کی چاندنی اس کو اور بھی بھیانک بنا رہی تھی۔ اس کی سطح پر ابھرے ہوئے بلبلے اس طرح دکھائی دیتے تھے، جیسے کسی شخص کے جسم پر آتشک کے زخم۔

یہاں سے گزر کر ہم دونوں بہت دیر چپ چاپ چلتے رہے۔ آخر کار چچا ایک ٹوٹے پھوٹے گھر کے آگے رکے اور آوازیں دینے لگے۔ ''مجید! او مجیدے!!''

میں نے کہا ''چچا آپ نے فضول ہی اتنا بڑا چکر لگایا، یہ گلی وہی نہیں جو اسٹیشن سے آنے والی سڑک سے جا ملتی ہے۔''

چچا دیدے چمکا کر بولے۔ ''ارے میاں! اُدھر جاتے تو بھلا یہ سیر کیسے ہوتی، بس تم بھوندو ہی رہے ......ہی ہی ادھر کیا رکھا تھا......ہی ہی ......ارے مجید او مجیدے او۔''

''ہجور گلام تو ایدھر کھڑا ہے۔''

میں نے گھوم کر دیکھا کہ ایک لمبا تڑنگا، چوڑے شانوں والا مرد جھکا فرشی سلام کر رہا ہے۔ باوجود سردی کے ایک میلہ کچیلہ تہمد کمر سے لپیٹے ہوئے تھا۔ اور جسم پر صرف ایک چادر۔

آیئے آیئے آکا! اندر چلے آیئے۔''

یہ کہہ کر اس نے ٹاٹ کا گلا سڑا پردہ اٹھایا اور ہم اندر داخل ہو گئے۔ ''کران قسم (بہن کی گالی دے کر) سالوں نے جینا مسکل کر دیا ہے۔ یہاں پولس بھی بس خدا کی پناہ ہے۔''

میں نے ادھر اُدھر دیکھا۔ سامنے چھوٹے سے صحن کے کونے میں ایک پائخانہ، پاس ہی لکڑیوں کا انبار، گوبر سے لپی ہوئی کچی دیواروں پر اُپلے، ایک طرف کھٹملوں سے بھرپور ٹوٹی ہوئی کھاٹ، ادھر چولھے کے قریب مٹی کے تیل کی کپی، اس کی چھوٹی سی لو بے پناہ تاریکی سے جنگ کرنے کی ناکام کوشش کر رہی تھی۔ چولھے کے قریب ایک بڑھیا اینٹ پر بیٹھی ایک باسی روٹی توڑ توڑ کر کھا رہی تھی۔ ہاتھ میں پیاز اور فرش پر چٹنی کا پتہ۔

مجید چچا کو بتا رہا تھا کہ کیسے ان کے محلّہ میں کسی نے ایک ہندو پر لاٹھی چلا دی۔ جس

जबड़े के पास कोई गिद्ध मरा पड़ा था। यह कच्चा तालाब बहुत बड़ा था। उस में कई इंसानों और जानवरों का पेशाब और ग़लाज़त[1] जमा थी। उस का पानी बहुत गाढ़ा, अज़हद[2] बदबूदार और सियाह रंग का था। चांद की चांदनी उस को और भी भयानक बना रही थी। उसकी सतह पर उबले हुए बुलबुले इस तरह दिखाई देते थे जैसे किसी शख़्स के जिस्म पर आतशक के ज़ख्म।

यहां से गुज़रकर हम दोनों बहुत देर तक चुपचाप चलते रहे। आख़िरकार चचा एक टूटे फूटे घर के आगे रुके और आवाज़ें देने लगे। ''मजीद! ओ मजीदे!!''

मैंने कहा। ''चचा आपने फ़ज़ूल ही इतना बड़ा चक्कर लगाया, यह गली वही नहीं जो स्टेशन से आने वाली सड़क से जा मिलती है।''

चचा दीदे चमका कर बोले। ''अरे मियां! उधर जाते तो भला यह सैर कैसे होती, बस तुम भोंदू ही रहे ...... ही ही उधर क्या रखा था...... ही ही।...... अरे मजीद ओ मजीदे ओ......''

''हुज़ूर गुलाम तो इधर खड़ा है।''

मैंने घूम कर देखा कि एक लम्बा तड़ंगा, चौड़े शानों वाला मर्द झुका फ़र्शी सलाम कर रहा है। बावजूद सर्दी के एक मैला कुचैला तहमद कमर से लपेटे हुए था। और जिस्म पर सिर्फ़ एक चादर।

''आइए आइए आक़ा! अंदर चले आइए''

यह कह कर उसने टाट का गला सड़ा पर्दा उठाया और हम अंदर दाख़िल हो गए।

''कुरान कसम (बहन की गाली दे कर) सालों ने जीना मुश्किल कर दिया है, यहाँ पुलिस भी बस खुदा की पनाह है।''

मैंने इधर उधर देखा। सामने छोटे से सेहन के कोने में एक पाख़ाना, पास ही लकड़ियों का अंबार, गोबर से लिपी हुई कच्ची दीवारों पर उपले, एक तरफ़ खटमलों से भरपूर टूटी हुई खाट, उधर चूल्हे के क़रीब मिट्टी के तेल की कुप्पी, उसकी छोटी सी लौ बेपनाह तारीकी से जंग करने की नाकाम कोशिश कर रही थी। चूल्हे के क़रीब एक बुढ़िया ईंट पर बैठी एक बासी रोटी तोड़ तोड़ कर खा

1. गन्दगी 2. अत्याधिक

سے اس کا سر تو بچ گیا، مگر ایک کان صاف اڑ گیا۔ اور کسی طرح وہ چیختا چلاتا محلّہ کے ناکے کی طرف بھاگا، اور پھر ناکے کے صحن میں بیہوش ہو کر گر پڑا اور کیسے پولس اس کو (مجید کو) ناحق دو گھنٹہ سے کوتوالی میں بٹھائے دق کر رہی تھی، اور اب کہیں جا کر اس کی خلاصی ہوئی تھی۔ ۔ چچا یہ باتیں سن کر کچھ پریشان ہو گئے۔

مجید چولھے کی طرف گیا، پتہ میں سے انگلی پر چٹنی لگا کر چاٹی، اور چٹخارہ لے کر بولا
''کاہے کی ہے؟''
''پیاج کی''۔

پھر وہ چھت سے لٹکی ہوئی ہنڈیا میں ہاتھ ڈال کر ٹٹولنے لگا۔ ''تنبا کو کہاں ہے؟''

پوپلے منھ والی بڑھیا بولی۔ ''بوتبے کے پیچھے''۔

مجید حقہ پینے لگا۔ چچا کی جانب دیکھ کر بڑھیا کی طرف ابرو سے اشارہ کرتے ہوئے بولا: ''ماں ہے میری۔''

اتنے میں پردہ اٹھا۔ ایک کالے کلوٹے مرد نے اندر جھانک کر دیکھا۔ ''کو مجید کھاں! پولس میں کا ہوا؟''

چچا اس کی صورت دیکھ کر گھبرائے، اس کا سر استرے سے منڈا ہوا، یہ موٹی گردن، ٹوٹے ہوئے کان، چوڑے نتھنے ......

چچا نے میرا ہاتھ دبایا۔

''بتلائیں گے''۔ یہ کہہ کر مجید اٹھا اور اس کے پاس جا کر کانا پھوسی کرنے لگا، خیر وہ شخص تو چلا گیا اور مجید پھر آ کر حقہ گڑگڑانے لگا۔

چچا نے پیشانی سے پسینہ پوچھا، کھانس کر گلا صاف کرتے ہوئے بولے۔ ''اچھا بھئی مجید اب کچھ معاملہ کی بات ہونی چاہیئے۔''

''ہاں ہاں۔'' مجید نے سر گھما کر کہا۔ پھر بڑھیا کی طرف جھکا ''کیوں ماں! (آنکھ مار کر) پکھانے گئی کیا؟''

بڑھیا نے دبی زبان میں کچھ جواب دیا۔

रही थी। हाथ में प्याज़ और फ़र्श पर चटनी का पत्ता।

मजीद चचा को बता रहा था कि कैसे उनके मुहल्ले में किसी ने एक हिंदू पर लाठी चला दी। जिससे उसका सर तो बच गया। मगर एक कान साफ़ उड़ गया, और किसी तरह वह चीख़ता चिल्लाता मुहल्ला के नाके की तरफ़ भागा, और फिर नाके के सेहन में बेहोश होकर गिर पड़ा था और कैसे पुलिस उस को (मजीद को) नाहक़ दो घंटा से कोतवाली में बिठाए दिक़ कर रही थी, और अब कहीं जाकर उसकी ख़लासी हुई थी। चचा यह बातें सुन कर कुछ परेशान हो गये।

मजीद चूल्हे की तरफ़ गया, पत्ता में से उंगली पर चटनी लगा कर चाटी, और चटख़ारा लेकर बोला "काहे की है?"

"प्याज की"

फिर वह छत से लटकी हुई हंडिया मे हाथ डालकर टटोलने लगा, "तंबाकू कहां है?"

पोपले मुंह वाली बुढ़िया बोली "बोतबे के पीछे"

मजीद हुक्क़ा पीने लगा, चचा की जानिब देख कर बुढ़िया की तरफ़ अबरू से इशारा करते हुए बोला: "मां है मेरी"

इतने में पर्दा उठा, एक काले कलूटे मर्द ने अंदर झांक कर देखा। "कोऊ मजीद खां। पुलिस में का हुआ?"

चचा उस की सूरत देख कर घबराए, उसका सर उस्तरे से मुंडा हुआ, यह मोटी गर्दन, टूटे हुए कान, चौड़े नथने……

चचा ने मेरा हाथ दबाया।

"बतलाएंगे" यह कह कर मजीद उठा और उस के पास जाकर काना फूसी करने लगा, ख़ैर वह शख़्स तो चला गया और मजीद फिर आकर हुक्क़ा गुड़गुड़ाने लगा।

चचा ने पेशानी से पसीना पोछा, खांस कर गला साफ़ करते हुए बोले: "अच्छा भई मजीद अब कुछ मामले की बात होनी चाहिये"

"हां हां" मजीद ने सर घुमा कर कहा, फिर बुढ़िया की तरफ़ झुका "क्यों मां! (आँख मार कर) पखाने गई क्या?"

बुढ़िया ने दबी ज़ुबान में कुछ जवाब दिया।

''دھت تیری کی ماں! تو بھی عجب اول جلول ہے''۔

اس نے حقہ رکھ دیا اور ''ابھی آیا'' کہہ کر جانے لگا۔

چچا گھبرا کر اٹھ کھڑے ہوئے۔ ''مجید! ہم باہر سڑک پر کھڑے ہوتے ہیں، تم اسے ادھر ہی لے آنا۔''

''کسم اللہ پاک کی، پنجابی بابو جدھر حکم ہو لے آؤں۔''

''اچھا تو ہم سڑک پر کھڑے ہیں۔''

یہ کہہ کر چچا بھاگم بھاگ سڑک پر آ کھڑے ہوئے اور اسٹیشن سے آنے والے یکوں کو دیکھنے لگے۔

چچا، مجید، ایک نو جوان لڑکی، بڑھیا اور میں کل پانچ اشخاص ایک تواریخی باغ کی چار دیواری کے پاس کھڑے تھے۔

مجید نے کچھ طویل بیان شروع کر رکھا تھا، اور لڑکی کی طرف دیکھ کر چچا سے کہہ رہا تھا...... ''روج پوجا کرن جات رہی ...... میں نے سمجھا یا، پگلی پوجا سے کا ملی؟ چل پنجابی سنگ سادی کرادوں گا، بس پنجاب دیس جا، گہنا، کپڑا پہن، کھانا پینا مجا اڑانا ......بس ایسی ڈھیل میں پھانس لا یا ہوں، پنجابی سردار! لونڈیا کا ہے، ہیرا سمجھو ...... گریب ہیں کوئلوں میں رکھا ......تمرے پاس جا کر چمک بڑھوا ہی کرے گی۔''

لڑکی کی عمر بمشکل تیرہ چودہ برس کی ہوگی۔ گندمی رنگ، ناک چوڑی، ہونٹ جیسے سنگترے کی پھانکیں، بڑی بڑی زرد آنکھیں، بال خشک بدبودار، ہاتھوں اور کلائیوں پر میل، دبلی پتلی، سہمی ہوئی کبوتری کی طرح ایک میلی سی پھولدار چادر اوڑھے کھڑی تھی۔

چچا لڑکی کو لے کر چند قدم آگے نیم کے ایک درخت کے نیچے جا کر کھڑے ہوئے۔ تھوڑی دیر خاموشی سی طاری رہی، پھر چچا کی دبی دبی آواز آنے لگی'' ......کیا نام؟......بتاؤنا !...... ارے بتاؤ......ہوں ؟ کیا کہا ؟ اچھا ......اچھا۔ واہ ! خوب نام ہے ......ہاں !ہاں !! سردی لگتی ہے ؟ ہاں لگتی ہوگی ...... بولونا ! تم تو کچھ بھی نہیں کہتیں......منہ کیوں چھپاتی ہو ...... ارے ارے روتی ہو ؟...... اچھا جانے دو ...... روتی کیوں ہو ...... لو نہ سہی ......او

"धत्त तेरी की मां! तू भी अजब ऊल जलूल है"

उसने हुक्क़ा रख दिया और "अभी आया" कह कर जाने लगा।

चचा घबरा कर उठ खड़े हुए "मजीद! हम बाहर सड़क पर खड़े होते हैं, तुम उसे उधर ही ले आना।

"कसम अल्ला पाक की, पंजाबी बाबू जिधर हुकुम हो ले आऊं"

"अच्छा तो हम सड़क पर खड़े हैं"

यह कह कर चचा भागम भाग सड़क पर आ खड़े हुए और स्टेशन से आने वाले यक्कों को देखने लगे।

चचा, मजीद, एक नौजवान लड़की, बुढ़िया और मैं, कुल पांच अश्ख़ास[1] एक तारीख़ी[2] बाग़ की चार दीवारी के पास खड़े थे।

मजीद ने कुछ तवील बयान शुरू कर रखा था, और लड़की की तरफ़ देखते हुए चचा से कह रहा था...... "रोज़ पूजा करन जात रही...... मैं ने समझाया, पगली पूजा से का मिली? चल पंजाबी संग सादी करा दूंगा, बस पंजाब देस जा, गहना, कपड़ा पहन, खाना पीना मजा उड़ाना...... बस ऐसी धप्पल में फांस लाया हूं, पंजाबी सरदार! लौंडिया का है, हीरा समझो ...... गरीब हैं कोइलों में रखा ...... तुमरे पास जाकर चमक बढ़वा ही करे गी।

लड़की की उम्र बमुश्किल तेरह या चौदह बरस की होगी। गंदुमी रंग, नाक चौड़ी, होंठ जैसे संतरे की फांकें, बड़ी बड़ी ज़र्द आंखें, बाल ख़ुश्क बदबूदार, हाथों और कलाइयों पर मैल, दुबली पतली, सहमी हुई कबूतरी की तरह एक मैली सी फूलदार चादर ओढ़े खड़ी थी।

चचा लड़की को लेकर चंद क़दम आगे नीम के एक दरख़्त के नीचे जा खड़े हुए...... थोड़ी देर ख़ामोशी सी तारी रही, फिर चचा की दबी दबी आवाज़ आने लगी "...... क्या नाम? ...... बताओ ना! ...... अरे बताओ ...... हूं? क्या कहा? अच्छा ...... अच्छा। वाह ! ख़ूब नाम है...... हां! हां! सर्दी लगती है? हां लगती होगी...... बोलो ना! तुम तो कुछ भी नहीं कहतीं ...... मुंह क्यों छुपाती हो...... अरे रे रोती हो? ......अच्छा जाने दो......रोती क्यूं हो......लो न सही ...... ओ ......ओह ...... ओहो...... अरे नहीं......"

---

1. शख़्स (व्यक्ति) का बहुवचन 2. ऐतिहासिक

......اوہ...... اوہو......ارے نہیں ......''

''تم کا کرت ہو، چھوٹے پنجابی؟'' مجید نے مجھ سے مخاطب ہوکر پوچھا۔

''پڑھتا ہوں''۔

''پڑھت ہو؟......ہو ہو ہو......ہی ہی ...... بابو ہو جاؤ گے''۔

چچا اور لڑکی واپس آ گئے۔

مجید نے مجسم سوال بن کر چچا کی طرف دیکھا۔ چچا بولے ابھی جھینپتی ہے ......''

مجید نے لڑکی کی ٹھوڑی اٹھا کر کہا۔ ''ارے چھرماتی کیوں ہے، سونے کے کنگن ملے گیں ......چندریا ملے گی ......''

لڑکی نے زرد زرد آنکھوں سے مجید کی طرف دیکھا ...... اور پھر لمبی اور گہری سسکی بھر کر خاموش ہو گئی۔

بڑھیا اور لڑکی کو واپس گھر کی طرف روانہ کر دیا گیا، اور ہم تینوں تاڑی خانہ پہنچے۔

یہ چچا کے رسوخ کا کرشمہ تھا کہ ہمیں تین لوہے کی کرسیاں اور تین ٹانگ کی ایک میز مل گئی۔

تاڑی کی بو ہر چہار جانب پھیلی ہوئی تھی۔ سامنے جہاں دیوار پر ایک ''گندی بیماریوں کا شرطیہ علاج''۔ نمایاں حروف میں رقم تھا ایک چاٹ والے کی دکان تھی۔ مزدور لوگ تاڑی کے نشہ میں مست، وہاں بینگن کے پکوڑے دہی ڈلوا ڈلوا کر کھا رہے تھے۔ دیوار کے سایہ میں ایک گونگی بھکارن بیٹھی تھی۔ اس کی صورت مکروہ تھی۔ اور جسم پر ٹاٹ کے چیتھڑے لٹکے ہوئے تھے۔ جب کوئی شخص دہی آلو پتہ نالی کی طرف پھینکتا تو دبلے پتلے کتوں اور اس بھکارن کے درمیان پتہ حاصل کرنے کی کشمکش مزدور لوگوں کی مسرت کا سامان بہم پہنچاتی تھی، وہ خوش ہوتے تھے کہ دنیا میں کسی کی بے بضاعتی پر وہ ہنس سکتے ہیں وہ وحشیانہ انداز سے دانت نکال نکال کر قہقہے لگاتے اور اچھل اچھل کر اپنے چوتڑ پیٹتے تھے۔

مجید دو آبخوروں میں تاڑی اور ایک مٹی کی چینی میں بھنی ہوئی کلیجی لایا۔ تاڑی فروش نے ایک صراحی تاڑی سے بھر کر ہمارے سامنے رکھ دی۔ اب دونوں تاڑی پینے لگے۔

"तुम का करत हो, छोटे पंजाबी ? " मजीद ने मुझ से मुख़ातिब हो कर पूछा।

"पढ़ता हूं"

"पढ़त हो ?" ...... हू हू हू ...... ही ही ...... बाबू हो जाओगे"।

चचा और लड़की वापस आ गए।

मजीद ने मुजस्सम[1] सवाल बन कर चचा की तरफ़ देखा, चचा बोले "अभी झेंपती है......"

मजीद ने लड़की की ठोड़ी उठा कर कहा "अरे छरमाती क्यों है, सोने के कंगन मिलेंगे ...... चुंदरिया मिलेगी......"

लड़की ने ज़र्द ज़र्द आंखों से मजीद की तरफ़ देखा...... और फिर लम्बी और गहरी सिसकी भर कर ख़ामोश हो गई।

बुढ़िया और लड़की को वापस घर की तरफ़ रवाना कर दिया गया, और हम तीनों ताड़ी खाना पहुंचे।

यह चचा के रसूख़ का करिश्मा था कि हमें तीन लोहे की कुर्सियां और तीन टांग की एक मेज़ मिल गई।

ताड़ी की बू हर चहार जानिब फैली हुई थी। सामने जहां दीवार पर एक "गंदी बीमारियों का शर्तिया इलाज" नुमायां हुरूफ़ में रक़म था एक चाट वाले की दुकान थी। मज़दूर लोग ताड़ी के नशे में मस्त, वहां बैंगन के पकौड़े दही डलवा डलवा कर खा रहे थे। दीवार के साये में एक गूंगी भिखारन बैठी थी। उसकी सूरत मकरूह थी, और जिस्म पर टाट के चीथड़े लटके हुए थे। जब कोई शख़्स दही आलू पत्ता नाली की तरफ़ फेंकता तो दुबले पतले कुत्तों और उस भिखारन के दरमियान पत्ता हासिल करने की कशमकश मज़दूर लोगों की मसर्रत का सामान बहम पहुंचाती थी, वह ख़ुश होते थे कि दुनिया में किसी की बे-बिज़ाअती[2] पर वह हंस सकते हैं। वह वहशियाना अंदाज़ से दांत निकाल निकाल कर क़हक़हे लगाते और उछल उछल कर अपने चूतड़ पीटते थे।

मजीद दो आबख़ोरों[3] में ताड़ी और एक मिट्टी की चीनी में भुनी हुई कलेजी लाया। ताड़ी फ़रोश ने एक सुराही ताड़ी से भर कर हमारे सामने रख दी।

1. जिस्म बन जाना 2. बे हैसियत 3. सिकोरों

لالٹین کی دھندھلی روشنی میں عجب عجب لوگ نظر آ رہے تھے، نشہ میں چور واہی تباہی بک رہے تھے، کہیں ٹوٹے ہوئے آبخورے اور کہیں کوئی چھوڑی ہوئی ہڈی پڑی تھی۔ اور کسی طرف کوئی کتا نشے میں بے ہوش شرابی کا منہ چاٹ رہا تھا۔

چچا نے دوبارہ آبخورہ بھر کر کہا،'' لیکن اس کی ٹانگیں بہت پتلی ہیں ...... کمزور ہے بچاری......''

''ابھی عمر ہی کا ہے۔''

بہت دیر تک دونوں میں کانا پھوسی ہوتی رہی۔ پھر مجید بلند آواز میں بول اٹھا۔ ''ارے یابی حاجر ......اور حکم کے گلام ہیں ......وہ وہ مٹھائی کھلاؤں گا جو ایک باری یاد بھی کرو تم۔''

مگر جو بات ہم نے کہی وہ بھولنا نہیں''۔

''ارے نہیں صاحب ! جب کہو تبھی ہو جائے جس......پھکر کا ہے''۔

اتنے میں ہم ایک شرابی کی طرف متوجہ ہو گئے۔ وہ چلا چلا کر کہہ رہا تھا۔'' ارے کوئی ہمری بھی سنو۔ دیکھو یہ لونڈا......''

''اماں جاؤ۔'' ایک اور بھاری بھرکم پہلوان نے اس کی پیٹھ پر دھول جما کر کہا ......''اس کی آنکھیں چڑھی ہوئی تھیں۔ وہ ہاتھ میں تاڑی سے لبریز آبخورہ لے کر اٹھا۔ لڑکھڑاتے ہوئے قدموں کے ساتھ ...... اس نے چھلکتا ہوا آبخورہ ہوا میں بلند کرتے ہوئے کہا۔''میں دیب داس ہوں ......دیب داس !......(زور سے کھانس کر ) دکھ کے ...... دکھ کے......ہا...... ہا!! دکھ کے اب دن ......''

اتنے میں نائی کا لونڈا پہلے شرابی سے ہاتھ چھڑا کر بھاگا ...... پہلوان نے زور کی لات اس شخص کے رسید کی۔''ابے او......آ ......ادھر آ...... چلا آ...... ہاں بیٹے......ہاں توبہ کر...... ہاتھ جوڑ...... دعا مانگ۔ دیکھ جیسے میں مانگتا ہوں:''

''یا الآہی !دے لگائی ......اور وَعوَ عوَعوَ دو۔''

معاً اس کا تہمد کھل کر زمین پر آ رہا، اس کے منہ سے قے کا پھوارہ نکل پڑا......اور

अब दोनों ताड़ी पीने लगे।

लालटेन की धुंधली रौशनी में अजब अजब लोग नज़र आ रहे थे, नशे में चूर वाही तबाही बक रहे थे, कहीं टूटे हुए आबख़ोरे, कहीं कोई चिचोड़ी हुई हड्डी पड़ी थी— और किसी तरफ़ कोई कुत्ता नशा में बे होश शराबी का मुंह चाट रहा था।

चचा ने दोबारा आबख़ोरा भर कर कहा: "लेकिन उसकी टांगें बहुत पतली हैं...... कमज़ोर है बेचारी......"

"अभी उम्र ही का है"

बहुत देर तक दोनों में काना फूसी होती रही, फिर मजीद बुलंद आवाज़ में बोल उठा। "अरे याबी हाजिर ...... और हुकुम के गुलाम हैं...... वह वह मिठाई खिलाऊंगा जो एक बारी याद भी करो तुम"

"मगर जो बात हम ने कही वह भूलना नहीं"

"अरे नहीं साहब! जब कहो तबी हो जाये जिस ...... फिक्र का है"

इतने में हम एक शराबी की तरफ़ मुतवज्जेह हो गये। वह चिल्ला चिल्ला कर कह रहा था "अरे कोई हमरी भी सुनो। देखो यह लौंडा ......"

"अमां जाओ" एक और भारी भरकम पहलवान ने उसकी पीठ पर धौल जमाकर कहा...... उस की आंखें चढ़ी हुई थीं। वह हाथ में ताड़ी से लबरेज़ आबख़ोरा लेकर उठा। लड़खड़ाते हुए क़दमों के साथ...... उसने छलकता हुआ आबख़ोरा हवा में बुलंद करते हुए कहा "मै दीब दास हूं ...... दीब दास!...... (ज़ोर से खांस कर) दुख के ...... दुख के ...... हा ...... हा!! दुख के अब दिन......"

इतने में नाई का लौंडा पहले शराबी से हाथ छुड़ाकर भागा। पहलवान ने ज़ोर की लात उस शख़्स के रसीद की. "अबे ओ ...... आ ...... इधर आ ...... चला आ ...... हां बेटे ...... हां तोबा कर, ...... हाथ जोड़ ...... दुआ मांग। देख जैसे मैं मांगता हूं:

"या इल्आही! दे लुगाई ...... और वऔ वऔ औ दो"

मअन[1] उसका तहमद खुल कर ज़मीन पर आ रहा, उसके मुंह से कै़ का

1. अचानक

اس کے استرے سے منڈی ہوئی ٹانگوں پر تے کا مینہ برس گیا۔

تین چار دن کے بعد ......میں سینما دیکھنے کے بعد دس بجے کے قریب گھر جا رہا تھا، سوچا، چلو تھوڑی دیر چچا سے گپ رہے۔

چچا ایک بھوجنالیہ میں سب سے اوپر کی منزل پر ایک کمرہ میں رہتے تھے۔

اوپر پہنچا۔ مگر دروازے کے پاس جا کر میں ٹھٹھک گیا، اندر سے کچھ باتوں کی بھنک سنائی دے رہی تھی۔

میں نے چپکے سے درزار میں سے جھانکا، دیکھا کہ وہی لڑکی کھڑی تھی۔ چچا اس کے منہ پر ہاتھ رکھے ہوئے تھے، مجید نے آگے جھک کر کہا۔ ''دیکھ بوٗت حرمجدگی کرے گی تو حلال کر کے پھینک دوں گا......''

لڑکی نے انتہائی کرب کی حالت میں تڑپ کر خود کو آزاد کیا اور دروازے کی طرف لپکی۔ وہ چلانا چاہتی تھی مگر مارے دہشت کے اس کے منہ سے آواز نہ نکلتی تھی۔ چچا بڑے جوش وخروش کے ساتھ جھپٹے، انھوں نے اس کو دبوچا اور پلنگ پر پٹخ دیا

تھوڑی دیر بعد لڑکی نے جدو جہد بند کر دی......

مجید نہایت اطمینان کے ساتھ گورونانک کی تصویر کے پاس کھڑا بیڑی پی رہا تھا۔ اور تصویر کو احترام کی نظروں سے دیکھنے میں مگن تھا۔

دوسرے دن چھٹی تھی۔ میرا ارادہ تھا چل کر اسٹیشن کے بک اسٹال سے کوئی رسالہ وغیرہ خریدا جائے۔

جب بھوجنالیہ کے قریب پہنچا تو چچا سیڑھیوں سے اتر رہے ہیں۔ مجھے اشارے سے بلایا اور پوچھنے لگے کہ بھئی اتنے دن کہاں رہے، دکھائی نہیں دیے۔

سیڑھیوں کے پاس ہی پنڈت جی کی دکان تھی۔ پنڈت جی پان بھی بناتے تھے اور لسی بھی بیچتے تھے۔ چچا کو دیکھتے ہی انھوں نے دونوں ہاتھ (کہنیوں تک) جوڑ کر کہا۔ ''جے واہگرو جی کی۔''

''کیسے پنڈت جی، چت پرسن ہے نا؟''

फ़व्वारा निकल पड़ा ...... और उस के उस्तरे से मुंडी हुई टांगों पर कै का मेंह बरस गया।

तीन चार दिन के बाद मैं सिनेमा देखने के बाद दस बजे के क़रीब घर जा रहा था, सोचा, चलो थोड़ी देर चचा से गप रहे।

चचा एक भोजनालय में सब से ऊपर की मंज़िल पर एक कमरा में रहते थे।

ऊपर पहुंचा। मगर दरवाज़े के पास जाकर मैं ठिठक गया, अंदर से कुछ बातों की भनक सुनाई दे रही थी।

मैंने चुपके से दराज़ में से झांका, देखा कि वही लड़की खड़ी थी। चचा उसके मुंह पर हाथ रखे हुए थे, मजीद ने आगे झुक कर कहा: "देख बौत हरमजदगी करेगी तो हलाल करके फैंक दूंगा......"

लड़की ने इंतहाई कर्ब की हालत में तड़प कर खुद को आज़ाद किया और दरवाज़े की तरफ़ लपकी। वह चिल्लाना चाहती थी मगर मारे दहशत के उसके मुंह से आवाज़ न निकलती थी। चचा बड़े जोश व ख़रोश के साथ झपटे, उन्होंने इसको दबोचा और पलंग पर पटख़ दिया।

थोड़ी देर बाद लड़की ने जिद्दो जिहद बंद कर दी ......

मजीद निहायत इतमिनान के साथ गुरूनानक की तस्वीर के पास खड़ा बीड़ी पी रहा था और तस्वीर को एहतराम की नज़रों से देखने में मगन था।

दूसरे दिन छुट्टी थी। मेरा इरादा था चल कर स्टेशन के बुक स्टाल से कोई रिसाला[1] वग़ैरा ख़रीदा जाए।

जब भोजनालय के क़रीब पहुंचा तो देखा कि चचा सीढ़ियों पर से उतर रहे हैं। मुझे इशारे से बुलाया और पूछने लगे कि भई इतने दिन कहां रहे, दिखाई नहीं दिये।

सीढ़ियों के पास ही पंडित जी की दुकान थी, पंडित जी पान भी बनाते और लस्सी भी बेचते थे। चचा को देखते ही उन्हों ने दोनों हाथ (कुहनियों तक) जोड़ कर कहा: "जय वौहगुरू जी की"।

"कहिये पंडित जी, चित प्रसन्न है ना ?"

चचा उस वक़्त अकालियों वाली पगड़ी बांधे थे। खद्दर का लम्बा कुर्ता,

---

1. पत्रिका

چچا اس وقت اکالیوں والی پگڑی باندھے تھے۔ کھدر کا لمبا کرتا، گلے میں پیلے رنگ کی صافی اور پھر کرپان ......

''سردار جی آج تو بہت دیر سے اترے۔'' پنڈت جی نے سوال کیا۔

چچا نے نہایت متانت میں سر جھکا کر جواب دیا۔ ''پنڈت جی آج سکھ منی صاحب کا پاٹھ کرتے ہوئے دیر ہوگئی۔''

اتنے میں کچھ اور لوگ بھی آگئے، چچا اور پنڈت جی دونوں نے ایک بھکارن کو دھتکارا پنڈت جی بولے ''ماپھر کر ماپھر کر ......حرامجادی ......نکھرے مت دکھا ...... بہت دیکھے۔''

عورت ڈر کر پیچھے ہٹ گئی۔ پنڈت جی نے مونچھوں کو ہٹا کر گنگا جل کی لٹیا منہ سے لگالی۔ اور پھر لوگوں کی طرف مخاطب ہوکر بولے۔ ''جب پھگانیوں نے بھارت ورش پر حملہ کیا تو یہی لوگ تھے جنھوں نے ان کا مقابلہ کیا، ابلاؤں کی رکشا کی، بہت پروپکاری لوگ ہیں یہ۔''

چچا نے اپنے دبلے پتلے کاندھوں کو حرکت دی۔ اور پھر اپنی نو انچ تلوار کو سنبھالتے ہوئے بولے۔ ''پیڑے ہیں پنڈت جی؟ دو گلاس لسی......''

''چچا میں تو لسی پیکر آرہا ہوں، مجھے اجازت دیجیے'' میں نے کہا

اسٹیشن پر جا کر دیکھا تو اس قدر بھیڑ تھی کہ تل دھرنے کی جگہ نہ تھی۔ پلیٹ فارم تک پہنچنا ناممکن ہوگیا۔ لہذا باہر سے ہی تماشہ دیکھتا رہا، ایک شخص نے بلند آواز میں نعرہ لگایا۔

''بولو راشٹر پتی پنڈت جواہر لال کی جے!''

ساری مخلوق نے گلا پھاڑ پھاڑ کر کہا۔ ''راشٹر پتی جواہر لال کی جے! مہاتما گاندھی کی جے!! بھارت ماتا کی جے!!''

اور جب جواہر لال جی بگھی پر آکر بیٹھ گئے تو اتنے میں چچا ہاتھ میں گیندے کے پھولوں کا ہار لیے نمودار ہوئے۔ متعدد بار پرنام کرنے کے بعد ہار پنڈت جی کے گلے میں پہنا دیا۔

गले में पीले रंग की साफ़ी और फिर किरपान......

''सरदार जी आज तो बहुत देर से उतरे'' पंडित जी ने सवाल किया।

चचा ने निहायत मतानत से सर झुका कर जवाब दिया।''पंडित जी! आज सिख मनी साहब का पाठ करते हुए देर हो गई।''

इतने में कुछ और लोग भी आ गये, चचा और पंडित जी दोनों ने एक भिखारन को धुतकारा, पंडित जी बोले ''माफ कर माफ कर...... हरामजादी ...... नखरे मत दिखा ......बहुत देखे''

औरत डर कर पीछे हट गई। पंडित जी ने मूंछों को हटा कर गंगा जल की लुटिया मुंह से लगा ली। और फिर लोगों की तरफ़ मुख़ातिब हो कर बोले ''जब फ़गानियों ने भारत वर्ष पर हमला किया तो यही लोग थे जिन्होंने उनका मुक़ाबला किया, अबलाओं की रक्षा की, बहुत परोपकारी लोग हैं यह''

चचा ने अपने दुबले पतले कमज़ोर कांधों को हरकत दी। और फिर अपनी नौ इंच तलवार को संभालते हुए बोले ''पेड़े हैं पंडित जी? दो गिलास लस्सी......

"चचा मैं तो लस्सी पीकर आ रहा हूं, मुझे इजाज़त दीजिये'' मैं ने कहा।

स्टेशन पर जाकर देखा तो इस क़दर भीड़ थी कि तिल धरने की जगह न थी प्लेट फ़ार्म तक पहुंचना नामुमकिन हो गया, लिहाज़ा बाहर से ही तमाशा देखता रहा, एक शख़्स ने बुलंद आवाज़ में नारा लगाया।''बोलो राष्ट्रपति पंडित जवाहर लाल की जय!'' सारी मख़लूक़ ने गला फाड़ फाड़ कर कहा ''राष्ट्रपति जवाहर लाल की जय! महत्मा गांधी की जय! भारत माता की जय!!!

और जब जवाहर लाल जी बग्घी पर आकर बैठ गये तो इतने में चचा हाथ में गेंदे के फूलों का हार लिये नमूदार हुये। मुतअद्दिद[1] बार प्रणाम करने के बाद पंडित जी के गले में पहना दिया।

''मजीद खां'' भी खद्दर का कुर्ता पहने कांग्रेसी रज़ाकार की हैसियत से इधर उधर दौड़ता फिर रहा था।

यकायक हटो, बचो, बढ़ो , जय राम जी की , राम राम , राष्ट्रपति हां हां , नहीं नहीं का शोर बुलंद हुआ। और जुलूस शहर की तरफ़ रवाना हो गया। सब

1. अनेक

''مجید کھاں'' بھی کھدر کا کرتا پہنے کانگریس رضا کار کی حیثیت سے ادھر اُدھر دوڑتا پھر رہا تھا۔

یکا یک ہٹو، بچو، بڑھو، جے رام جی کی، رام رام، راشٹر پتی ہاں ہاں، نہیں نہیں کا شور بلند ہوا۔ اور جلوس شہر کی طرف روانہ ہوگیا۔ سب لوگ حبّ قومی کے جوش میں نہایت عقیدت مندانہ انداز سے گا رہے تھے

جھنڈا اونچا رہے ہمارا

جھنڈا اونچا رہے ہمارا

جھنڈا............

چچا کی آواز سب سے بلند تھی۔

جب جلوس مجید کے محلّہ کے پاس پہنچا تو سڑک کے کنارے بھیڑ میں مجھے وہی میلی کچیلی لڑکی دکھائی دی۔ وہ حیرت سے پھٹی پھٹی آنکھوں سے ان جھنڈا اونچا رکھنے والوں کو دیکھ رہی تھی، وہی گرد آلود بال، سہمی ہوئی بے زبان صورت، زرد زرد آنکھیں۔

معاً گلی میں سے ایک کتا نکلا اور مجید کو دیکھ کر بے طرح بھونکنے لگا۔ وہ بھاگ کر بھیڑ میں گھس گیا۔

ایک ہوا کے جھونکے سے اس کوچے کی خاک اڑی اور چچا کی چکنی داڑھی گرد سے اٹ گئی۔

◆ ◆ ◆

लोग हुब्बे कौमी के जोश में निहायत अक़ीदत मंदाना अंदाज़ से गा रहे थे

झंडा ऊंचा रहे हमारा

झंडा ऊंचा रहे हमारा

झंडा ..................

चचा की आवाज़ सब से ज़्यादा बुलंद थी।

जब जुलूस मजीद के मुहल्ले के पास पहुंचा तो सड़क के किनारे भीड़ में मुझे वही मैली कुचैली लड़की दिखाई दी। वह हैरत से फटी फटी आंखों से इन झंडा ऊंचा रखने वालों को देख रही थी, वही गर्द-आलूद[1] बाल, सहमी हुई बेज़बान सूरत, ज़र्द ज़र्द आंखें।

मअन गली में से एक कुत्ता निकला और मजीद को देख कर बुरी तरह भौंकने लगा, वह भाग कर भीड़ में घुस गया।

एक हवा के झोंके से इस कूचे की ख़ाक उड़ी और चचा की चिकनी दाढ़ी गर्द से अट गई।

سہیل عظیم آبادی

# الاؤ

گاؤں سے پورب کو ایک بڑا سا میدان ہے۔ کھیت کی سطح سے کچھ اونچا اور چورس۔ لوگ کہتے ہیں کہ پرانے زمانے میں کسی راجہ کا یہاں پر محل تھا۔ اسی کی مٹی اور اینٹ سے زمین اونچی ہوگئی ہے۔ میدان کے پوربی کنارے پر پیپل اور برگد کے پیڑ ہیں۔ اور اس کے بعد کھیت۔ اتر کی طرف ناگ پھنی کی گھنی اور لمبی قطار ہے اور اسکے بیچ میں کئی نیم یا پاکڑ کے پیڑ اور اس کے بعد کھیت۔ دکھن میں ایک کنارے پر ایک پیڑ ہے۔ اس کے پاس ہی ایک کنواں اور اس کے بعد ایک کھیت۔ پورب دکھن کونے پر ایک بڑا سا گڑھا ہے جس میں برسات کا پانی جمع ہو کر کئی مہینے رہا کرتا ہے۔ لوگ کہتے ہیں کہ راج محل کا یہ پوکھر تھا اس میں رانی اپنی سہیلیوں کے ساتھ نہایا کرتی تھی۔ نہانے سے پہلے پوکھر میں گلاب کا عرق ڈال دیا جاتا تھا جس کی مہک دور دور تک پھیل جاتی تھی۔ چاندنی راتوں میں راجہ اور رانی دونوں ناؤ پر اس پوکھر کی سیر کیا کرتے تھے۔ یہ پوکھر بہت بڑا تھا۔ بھرتے بھرتے بھر گیا اور جو نشان باقی رہ گیا وہ بھی راجہ اور راج محل کی طرح مٹ جائے گا۔

گاؤں میں اب کسان ہی کسان رہتے ہیں۔ پرجا ہی پرجا...... راجہ کو مرے، برباد ہوئے تو زمانہ بیت گیا۔ اس کا راج محل تو میدان ہے۔......

یہ میدان گاؤں والوں کے لیے سب کچھ ہے۔ ہر روز سارے گاؤں کے ڈھور اس میدان میں جمع ہوتے ہیں۔ لوگ اپنی اپنی بھینسوں کو کنوئیں پر دھوتے ہیں پھر گھر لے جاتے ہیں۔ فصل کٹنے پر کھلیان لگاتے ہیں۔ اوکھ پیڑنے کو کولھو بٹھاتے اور کولھو سار بناتے ہیں۔ گاؤں کے لڑکے صبح سے شام تک کھیلتے اور بڑے بوڑھے کسی پیڑ کے نیچے بیٹھ کر باتیں کرتے ہیں۔

सुहैल अज़ीमा बादी

# अलाव

गांव से पूरब को एक बड़ा सा मैदान है। खेत की सतह से ऊँचा और चौरस। लोग कहते हैं कि पुराने ज़माने में किसी राजा का यहां पर महल था। उसी की मिट्टी और ईंट से ज़मीन ऊँची हो गई है। मैदान के पूरबी किनारे पर पीपल और बरगद के पेड़ हैं और उस के बाद खेत। उत्तर की तरफ़ नाग फनी की घनी और लम्बी क़तार है और उस के बीच में कई नीम या पाकड़ के पेड़ और उस के बाद खेत। दक्खिन में एक किनारे पर एक पीपल का पेड़ है। उस के पास ही एक कुवां और उस के बाद एक खेत। पूरब दक्खिन कोने पर एक बड़ा सा गढ़ा है जिस में बरसात का पानी जमा होकर कई महीने रहा करता है। लोग कहते हैं कि राज महल का यह पोखर था। उस में रानी अपनी सहेलियों के साथ नहाया करती थी। नहाने से पहले पोखर में गुलाब का अर्क़ डाल दिया जाता था जिस की महक दूर दूर तक फैल जाती थी। चाँदनी रातों में राजा और रानी दोनों नाव पर उस पोखर कि सैर किया करते थे। यह पोखर बहुत बड़ा था। भरते भरते भर गया और जो निशान बाक़ी रह गया वह भी राजा और राज महल की तरह मिट जाएगा।

गांव में अब किसान ही किसान रहते हैं। प्रजा ही प्रजा ... राजा को मरे,बर्बाद हुए तो ज़माना बीत गया। उस का राज महल तो मैदान है।

यह मैदान गांव वालों के लिए सब कुछ है। हर रोज़ सारे गांव के ढोर उस मैदान में जमा होते हैं। लोग अपनी अपनी भैंसों को कुंवें पर धोते हैं फिर घर ले जाते हैं। फ़सल कटने पर खलियान लगाते हैं। ऊख पेड़ने कोल्हू बिठाते और कोल्हू सार बनाते हैं। गांव के लड़के सुबह से शाम तक खेलते और बड़े बूढ़े किसी पेड़ के नीचे बैठ कर बातें करते हैं।

کارتک کا مہینہ تھا۔ ٹھنڈک اچھی خاصی پڑنے لگی تھی۔ اور میدان میں کئی دھان کا کھلیان لگایا جانے لگا تھا گاؤں میں نئی زندگی پھیلی ہوئی تھی۔ کچھ لڑکے میدان میں کبڈی کھیل رہے تھے۔ عورتیں کنوئیں سے پانی بھر کر اپنے گھروں کو لے جارہی تھیں۔ پھگوا پورب کی طرف آگ جلا کر اپنی لاٹھی کو سینک کر سیدھی کر رہا تھا۔ اسی دن وہ اپنی بہن کے گھر دھرم پور سے آیا تھا۔ بہنوئی نے چلتے وقت یہ لاٹھی اپنی بسواڑی میں سے کاٹ کر دی تھی۔ لاٹھی نیچے کی طرف سے ذرا ٹیڑھی تھی اس کا سیدھا کرنا ضروری تھا۔

پھگوا نے لاٹھی سیدھی کرنے کو الاؤ جلا رکھا تھا۔ پہلے لاٹھی کو سینک کر پھر پیپل کی چیڑ میں پھنسا کر اسے سیدھا کرتا۔ وہ اپنی بہن کے یہاں سے ایک گیت سیکھ کر آیا تھا۔ اس گیت کو ہلکے ہلکے سروں میں گاتا جا رہا تھا۔ ساتھ ہی اس کے دماغ میں بہت باتیں گھوم رہی تھیں۔ سب سے زیادہ یہ کہ گاؤں میں ایک بہت بڑی سبھا ہونی چاہیے۔ ٹھیک ویسی ہی یا اس سے بڑی جیسی اس کی بہن کی سسرال میں ہوئی تھی۔ اور اس سبھا میں وہ کھڑا ہو کر کل لوگوں کو ساری باتیں سمجھائے جیسے وہاں ایک آدمی نے سمجھایا تھا۔

پھگوا اپنے خیالوں میں مگن تھا کہ اکلو آگیا۔ یہ ادھیڑ عمر کا آدمی تھا اور گاؤں کے ناطے میں پھگوا کا چچا تھا۔ اکلو نے آتے ہی کہا۔

''بیٹا لاٹھی تو اچھی ہے مگر اس میں گڑاسا لگے تب''

پھگوا نے پلٹ کر دیکھا اور بولا:

''ہاں چچا! پر گڑاسا اچھا سا مل جائے تب نا۔''

شام ہو چکی تھی۔ دھیرے دھیرے اندھیرا بڑھتا جا رہا تھا۔ لاٹھی سیدھی بھی ہو چکی تھی۔ اس نے خوب گھما گھما کر لاٹھی کو دیکھا پھر پیپل کے پیڑ کے سہارے کھڑا کر کے دو قدم پیچھے ہٹ کر دیکھنے لگا۔ اکلو بھی لاٹھی کو ایک خاص نظر سے دیکھتا رہا جس کا مطلب یہی ہوسکتا ہے کہ لاٹھی اچھی ہے اور اگر مل جائے تو بہت اچھا ہو۔

ابھی لاٹھی کو یہ دونوں دیکھ ہی رہے تھے کہ سامو اور باڑھو بھی گھومتے پھرتے آگئے۔ باڑھو نے آتے ہی کہا:

कार्तिक का महीना था। ठण्डक अच्छी ख़ासी पड़ने लगी थी और मैदान में कनकी धान का खलियान लगाया जाने लगा था। गांव में नई ज़िन्दगी फैली हुई थी। कुछ लड़के मैदान में कबड्डी खेल रहे थे। औरतें कुंवें से पानी भर कर अपने घरों को ले जा रही थीं। फगुआ पूरब की तरफ़ आग जलाकर अपनी लाठी को सेंक कर सीधी कर रहा था। उसी दिन वह अपनी बहन के घर धरमपूर से आया था। बहनोई ने चलते वक़्त यह लाठी अपनी बसवाड़ी में से काट कर दी थी। लाठी नीचे की तरफ़ से ज़रा टेढ़ी थी उस का सीधा करना ज़रूरी था।

फगुआ ने लाठी सीधी करने को अलाव जला रखा था। पहले लाठी को सेंक कर फिर पीपल की चीड़ में फंसाकर इसे सीधा करता। वह अपनी बहन के यहां से एक गीत सीख कर आया था। इस गीत को हलके हलके सुरों में गाता जा रहा था। साथ ही उस के दिमाग़ में बहुत बातें घूम रही थीं। सब से ज़्यादा यह कि गावों में एक बहुत बड़ी सभा होनी चाहिए। ठीक वैसी ही या उस से बड़ी जैसी उस की बहन की ससुराल में हुई थी। और उस सभा में वह खड़ा हो कर कुल लोगों को सारी बातें समझाये जैसे वहां एक आदमी ने समझाया था।

फगुआ अपने ख़्यालों में मगन था कि अकलू आ गया। यह अधेड़ उम्र का आदमी था और गांव के नाते में फगुआ का चाचा था। अकलु ने आते ही कहा:

''बेटा लाठी तो अच्छी है मगर इस में गड़ासा लगे तब''

फगुआ ने पलट कर देखा और बोला:

''हां चाचा पर गड़ासा अच्छा सा मिल जाये तब न''

शाम हो चली थी। धीरे धीरे अंधेरा बढ़ता जा रहा था। लाठी सीधी भी हो चली थी। उस ने खुब घुमा घुमा कर लाठी को देखा–फिर पीपल के पेड़ के सहारे खड़ा करके दो क़दम पीछे हट कर देखने लगा। अकलु भी लाठी को एक ख़ास नज़र से देखता रहा जिसका मतलब यही हो सकता है कि लाठी अच्छी है अगर मिल जाये तो बहुत अच्छा हो।

अभी लाठी को यह दोनों देख ही रहे थे कि सामु और बादू भी घूमते फिरते आ गये बादू ने आते ही कहा।

''अरे भय्या! अभी इतना जाड़ा तो नहीं पड़ा। अभी से अलाव तापने लगे?

''ارے بھیا! ابھی اتنا جاڑا تو نہیں پڑا۔ ابھی سے الاؤ تاپنے لگے؟''
اکلو بولا:
''بھا گو اپنی لاٹھی سیدھی کر رہا تھا۔ الاؤ کون تاپے گا ابھی۔''
باڑھو بولا:
مگر آگ بھلی معلوم ہوتی ہے بھائی۔''
وہ آگ کے پاس بیٹھ گیا اور آگ تاپنے لگا۔ اس کے بیٹھتے ہی اور لوگ بھی بیٹھ گئے۔ سانول اسی طرف آ رہا تھا اور ان لوگوں کی باتیں سن چکا تھا۔ وہ آتے ہی بولا:
''واہ! باڑھو چچا پہلے تو دوسرے کو ٹوکا اور سب سے پہلے بیٹھے بھی آگ تاپنے واہ!''
باڑھو بولا:
''ہاں بیٹا! اب آگ بھلی معلوم ہوتی ہے۔ اور ہم نے ٹوکا کب تھا۔ ارے ایسے ہی بول رہا تھا۔''
سب کے سب آگ تاپنے لگے۔ آگ ابھی زیادہ تھی اس لیے کچھ دور ہی دور بیٹھے۔ باڑھو نے پاؤں پھیلاتے ہوئے کہا:
''ارے یہ لونڈے سب اتنے بدمعاش ہوتے جا رہے ہیں کہ کیا کہا جائے۔''
سانول نے کہا:
''کیا چچا! ہم لوگوں نے تو کوئی بدمعاشی نہیں کی۔
باڑھو بولا:
'نہیں۔ تم سب کی بات نہیں۔ یہی تو میرا کہنا ہے۔ تم سب جوان اور بال بچے والے ہوئے۔ کبھی کوئی اونچی نیچی بات دیکھنے میں نہ آئی۔ پر اب کی دنیا ہی بدلتی جا رہی ہے۔ دیکھ ابھی راستے میں آ رہے تھے تو دیکھا کہ جھیمی اور چھیدو کے دونوں لڑکے ریٹر(ارنڈ) کی ڈنٹھل جلا کر بیڑی کی طرح بھک بھک کھینچ کر دھواں اڑا رہے تھے۔ ڈانٹا تو دونوں کھانستے ہوئے بھاگے۔ سب کا کلیجہ جل جائے گا۔''
اتنے میں جھیمی آ گیا اور باڑھو نے اس سے بھی یہ بات دہرادی لیکن جھیمی نے کہا:

अकलु बोला:

'फ़ागू अपनी लाठी सीधी कर रहा था। अलाव कौन तापे गा अभी।''

बादू बोला:

''मगर आग भली मालूम होती है भाई।

वह आग के पास बैठ गया और आग तापने लगा इस के बैठते ही और लोग भी बैठ गये। सावंल उसी तरफ़ आ रहा था और इन लोगों की बातें सुन चुका था। वह आते ही बोला:

''वाह! बादू चाचा पहले तो दूसरे को टोका और सबसे पहले बैठे भी आग तापने, वाह!''

बादू बोला—:

''हां बेटा! अब आग भली मालूम होती है और हम ने टोका कब था। अरे ऐसे ही बोल रहा था।''

सब के सब आग तापने लगे। आग अभी ज़्यादा थी इसलिए कुछ दूर ही दूर बैठे। बादू ने पांव फैलाते हुए कहा।

''अरे यह लौन्डे सब इतने बदमाश होते जा रहे हैं कि क्या कहा जाए।''

सांवल ने कहा ''क्या चाचा! हम लोगों ने तो कोई बदमाशी नहीं की''

बादू बोला:

''नहीं, तुम सब की बात नहीं।यही तो मेरा कहना है। तुम सब जवान और बालबच्चे वाले हुए। कभी कोई ऊंची नीची बात देखने में न आई। पर अबकी दुनिया ही बदलती जा रही है। देख अभी रास्ते में आ रहे थे तो देखा कि झेबी और छेदू के दोनों लड़के रेड़ (अरण्ड) की डण्ठल जलाकर बीड़ी की तरह भुक भुक खींच कर धुवाँ उड़ा रहे थे। डांटा तो दोनों खांसते हुए भागे। सब का कलेजा जल जाएगा।''

इतने में झेबी आ गया और बादू ने उससे भी यह बात दुहरा दी लेकिन झेबी ने कहा:

''भय्या! अब ऊजमाना ही न रहा। हम सब भी कभी लड़के थे। एक दफ़ा का क़िस्सा सुनोगे तो दंग रह जाओगे। अभी कल की बात है हम मैदान से आ रहे

'' بھیا۔ اب او جمانا ہی نہ رہا۔ ہم سب بھی کبھی لڑکے تھے۔ ایک دفعہ کا قصہ سنو گے تو دنگ رہ جاؤ گے۔ ابھی کل کی بات ہے ہم میدان سے آرہے تھے میرے ہاتھ میں لوٹا تھا۔ خیال ہوا کہ بڑے کنوئیں پر لوٹا مانجھ کر پانی بھر لیں۔ جیسے ہی کنوئیں پر پہنچے تو دیکھا رتیو' کلوا کی عورت کا راستہ روکے کھڑا ہے۔ وہ کہہ رہی ہے' جانے دو رتیو' تو رتیو کہتا ہے ایسے نہیں بھوجی ویسے کہو موری راہ چھوڑ دو گردھاری دیر ہوئی

یاد ہے کرشن لیلا والا گانا۔ جب اس نے بالٹی اٹھا کر کہا کہ سارا پانی اچھل دوں گی تو راستے سے بھاگا''

'' چچا! یہ بھی کوئی نئی بات ہے۔ بھوجائی ہے وہ ہنسی ٹھٹھا کرتا ہوگا۔ جانتے ہی ہو رتیو کیسا مسوڑ ہے۔''

لیکن چھیمی نے بزرگانہ انداز میں کہا:

'' ہش! یہ بھی کیا ٹھٹھا ہے۔ ایسے ہی لڑکے خراب ہو جاتے ہیں۔ یہ تو ہم نے دیکھا تھا۔ کوئی دوسرا دیکھ لیتا تو نہ جانے کتنی باتیں جوڑ کر کہتا اور بدنامی ہوتی۔ گاؤں میں ایسی بات کبھی نہیں ہوئی''

سانول چپ ہو گیا اور باڑھو نہ جانے کب تک بولتا رہتا لیکن سامو نے بیچ ہی میں روک کر کہا:

'' ارے بھاگو تو نے تو کچھ کہا نہیں۔ سنا ہے دھرم پور میں بڑی بڑی سبھا ہوئی' بڑے بڑے لوگ جمع ہوئے کسانوں کے فائدے کی بات ہوئی۔''

بھاگو نے اس انداز سے سب پر نگاہ ڈالی جیسے وہی اکیلا سب کچھ جانتا ہے۔ باقی سب کاٹھ کے الو ہیں۔ پھر بولا:

'' ہاں بہت بڑی سبھا ہوئی تھی۔ ایک سادھو جی بھی آئے تھے۔ وہ سب کو ایک بات کہہ گئے۔ سب کسان ایک ہو جائیں۔ آپس میں مل جل کر رہیں۔ تب ہی زمیندار کے ظلم سے بچ سکتے ہیں۔''

سانول بولا:

थे। मेरे हाथ मे लोटा था। ख़्याल हुआ कि बड़े कूवें पर लोटा मांजकर पानी भर लें। जैसे ही कूवें पर पहुंचे तो देखा रीतू, कलूवा की औरत का रास्ता रोके खड़ा है। वह कह रही है, जाने दो रीतू, तो रीतू कहता है ऐसे नहीं भौजी जी वैसे कहो,

मोरी राह छोड़ दो गिरधारी देर हूई।

याद है कृष्ण लीला वाला गाना। जब उस ने बालटी उठाकर कहा कि सारा पानी उझल दूंगी तो रास्ते से भागा''।

''चाचा यह भी कोई नई बात है। भौजाई है वह हंसी ठट्ठा करता होगा। जानते ही हो रीतू कैसा हंसोड़ है।''

लेकिन झेबी ने बुज़ुर्गाना अंदाज़ में कहा।

''हुश! यह भी क्या ठट्ठा है, ऐसे ही लड़के ख़राब हो जाते हैं। यह तो हम ने देखा था। कोई दूसरा देख लेता तो न जाने कितनी बातें जोड़कर कहता और बदनामी होती। गांव में ऐसी बात कभी नहीं हुई।''

सांवल चुप हो गया और बादू न जाने कब तक बोलता रहता लेकिन सामू ने बीच में रोक कर कहा:

''अरे फागू तूने तो कुछ कहा नहीं। सुना है धरम पूर में बड़ी बड़ी सभा हुई, बड़े बड़े लोग जमा हुए। किसानों के फ़ायदे की बात हुई।'' फागू ने इस अन्दाज़ से सब पर निगाह डाली जैसे वही अकेला कुछ सब जानता है। बाक़ी सब काठ के उल्लू हैं। फिर बोला:

''हां बहुत बड़ी सभा हुई थी। एक साधूजी भी आए थे। वह सब को एक बात कह गए। सब किसान एक हो जाएं। आपस में मिल जुलकर रहें। तब ही ज़मीनदार के जुल्म से बच सकते हैं।''

सांवल बोला:

''भय्या बात पते की है। हम लोगों पर जितना जुल्म होता है उसे कौन जाने। साल भर मेहनत करके उपजाते हैं और हमारे ही बाल-बच्चे भूखों मरते हैं।''

आग कुछ धीमी होती चली इस लिये बादू कुछ और भी आग से क़रीब हो गया और बोला:

"بھیا بات پتے کی ہے۔ ہم لوگوں پر جتنا ظلم ہوتا ہے اسے کون جانے۔ سال بھر محنت کر کے اپجاتے ہیں اور ہمارے بچے بھوکوں مرتے ہیں۔"

آگ کچھ دھیمی ہو چلی تھی اس لیے باڑھو کچھ اور بھی آگ سے قریب ہو گیا اور بولا :

"بات تو ٹھیک ہے پر ہونا مشکل ہے نا۔"

پھاگو بولا:

"مشکل کیا ہے۔ آج سے ہم لوگ ٹھان لیں کہ آپس میں مل جل کر رہیں گے۔ زمیندار کو بیگار نہیں دیں گے۔ کوئی ناجائز دباؤ نہیں سہیں گے، بس! دھرم پور میں تو ایسا ہی ہوا ہے۔ اب تو وہاں چین ہی چین ہے۔"

ابھی بات آگے نہیں بڑھی تھی کہ طوفانی میاں آ گئے۔ یہ بوڑھے آدمی تھے اور تیس برس سے گاؤں میں کرگھا چلاتے تھے۔ طوفانی میاں نے آتے ہی اپنا ٹھریا (معمولی قسم کا حقہ) ذرا الگ رکھ کر ایک دم لگایا اور اس انداز سے سب کی طرف متوجہ ہوئے جیسے ایک مجسٹریٹ وکیلوں کی بحث سننے کے لیے تیار ہو، لیکن طوفانی میاں کو متوجہ دیکھ کر سب چپ ہو گئے جیسے وہ اب کچھ کہنے والے تھے۔

"ارے سب چپ ہو گئے بات کیا تھی؟"

سانول نے جواب دیا:

"پھاگو دھرم پور گیا تھا طوفانی چچا، وہیں کی بات تھی"

"کیا بات تھی؟"

طوفانی میاں نے اس انداز میں سوال کیا جیسے اگر انھیں بتایا نہ گیا تو پھر کوئی بات ہوئی ہی نہیں۔ سب کا سننا بیکار ہوا۔ پھاگو نے پھر سے بات دہرادی۔ طوفانی میاں نے حقے کا لمبا دم لگا کر بزرگانہ انداز میں کہا:

"بات تو ٹھیک ہے۔ مگر بھائی یہ کرم کی لکھی باتیں ہیں۔ آدمی کیا کر سکتا ہے۔ یہ سب خدائی کارخانہ ہے۔"

"बात तो ठीक है पर होना मुश्किल है ना"

फ़ागू बोला:

''मुश्किल क्या है। आज से हम लोग ठान लें कि आपस में मिलजुलकर रहेंगे। ज़मीनदार को बेगार नहीं देंगे। कोई नाजाइज़ दबाव नहीं सहेंगे। बस! धरमपुर में ऐसा ही हुआ है। अब वहां तो चैन ही चैन है।''

अभी बात आगे नहीं बढ़ी थी कि तूफ़ानी मियां आ गए। यह बूढ़े आदमी थे और तीस बरस से गांव में करघा चलाते थे। तूफ़ानी मियां ने आते ही अपना ठरया (मामूली किस्म का हुक्का) ज़रा अलग रख कर एक दम लगाया और इस अन्दाज़ से सब की तरफ़ मुतवज्जह[1] हुए कि जैसे एक मजिस्ट्रेट वकीलों की बहस सुनने के लिए तैयार हो लेकिन तूफ़ानी मियां को मुतवज्जह देख कर सब चुप होगए जैसे अब वह कुछ कहने वाले थे।

''अरे सब चुप होगए ,बात क्या थी ?''

सांवल ने जवाब दिया:

''फ़ागू धरमपूर गया था तूफ़ानी चाचा, वहीं की बात थी।''

''क्या बात थी ?''

तूफ़ानी मियां ने इस अंदाज़ में सवाल किया जैसे अगर उन्हें बताया ना गया तो फिर कोई बात हुई ही नहीं। सब का सुनना बेकार हुआ। फ़ागू ने फिर से सारी बात दोहरा दी। तूफ़ानी मियां ने हुक्के का लम्बा दम लगाकर बुर्जुगाना अंदाज़ में कहा:

''बात तो ठीक है मगर भाई यह करम की लिखी बातें हैं। आदमी क्या कर सकता है। यह सब खुदाई कारख़ाना है।

"तूफ़ानी मियां ने एक ही जुमले में सब की हिम्मत तोड़दी। अब भला खुदाई कारख़ाने में बहस करने का सवाल कैसे पैदा होता। छक्कू तेली ने कहा:

''तूफ़ानी मियां ने सोलह आने ठीक बात कही है। परमात्मा ने सदा के लिए आदमी को छोटा बड़ा बनाया है। अगर ऐसा न होता तो अपना काम ही न चलता।''

---

1. ध्यान

طوفانی میاں نے ایک ہی جملے میں سب کی ہمت توڑ دی۔ اب بھلا خدائی کارخانہ میں بحث کرنے کا سوال کیسے پیدا ہوتا۔ چھکو تیلی نے کہا:

"طوفانی میاں نے سولہ آنے ٹھیک بات کہی ہے۔ پر ماتما نے سدا کے لیے آدمی کو چھوٹا بڑا بنایا ہے۔ اگر ایسا نہ ہوتا تو اپنا کام ہی نہ چلتا۔"

چھٹو دھوبی نے اور آگے بڑھ کر داد دی اور کہا:

"ہونہہ اگر جمیندار نہ رہے گا تو کون رہے گا؟ سب جمیندار ہو جائیں گے تو پھر کھیتی کون کرے گا؟"

دلو چپ بیٹھا سن رہا تھا۔ وہ بڑا جوشیلا تھا۔ سب کی باتیں سن کر اس کا خون کھول رہا تھا۔ لیکن اس کا چچا طوفانی بیٹھا تھا۔ بات آ آ کر اس کے ہونٹوں پر رک جاتی تھی لیکن اب اس سے ضبط نہ ہو سکا۔ اس نے کہا:

"اپنے کیے سب کچھ ہو سکتا ہے"

طوفانی میاں نے اور ان کے ساتھ دوسروں نے اس کو آنکھیں نکال کر دیکھا۔ وہ حال ہی میں کلکتہ سے آیا تھا۔ کلکتہ میں وہ جہاز گھاٹ پر قلی کا کام کرتا تھا۔ دن رات محنت۔ چین، جاپان اور امریکہ سے آیا ہوا مال جہاز سے اتارا کرتا تھا۔ اس کو کمپنی سے روز جھگڑنا پڑتا تھا۔ وہ پہلے کئی ہڑتالوں میں شریک ہو چکا تھا اور وہ دیہات میں زمینداروں کے ظلم سے بھی واقف تھا اس نے کہا:

"ہم لوگوں کو اب تیار ہونا ہی پڑے گا"

سانول نے کہا:

"ٹھیک کہتے ہو دلو۔"

طوفانی میاں نے قہر آلود نگاہوں سے دلو کو دیکھا اور بڑبڑاتے ہوئے اٹھے۔ "سچ ہے کلکتہ جانے سے آدمی کا دماغ خراب ہو جاتا ہے۔" اس کے ساتھ ہی چھٹو اور چھکو اور ایک دو آدمی اٹھ کر چلے گئے اور اس انداز سے جیسے اس جگہ پر کوئی آفت آنے والی ہے لیکن ان لوگوں کو اس کی پروا نہ ہوئی بلکہ سانول نے کہا:

छट्टू धोबी ने और आगे बढ़कर दाद दी और कहा:

"हुंह अगर जमीनदार नहीं रहेगा तो और कौन रहेगा? सब जमीनदार हो जाएँ तो फिर खेती कौन करेगा?"

दल्लू चुप चाप बैठा सुन रहा था। वह बड़ा जोशीला था। सब की बातें सुनकर उस का खून खौल रहा था। लेकिन उस का चाचा तूफ़ानी बैठा था। बात आ आ कर उस के होंठों पर रुक जाती थी लेकिन अब उस से ज़ब्त[1] न हो सका। उस ने कहा:

"अपने किए सब कुछ हो सकता है।"

तूफ़ानी मियां ने और उन के साथ दूसरों ने उस को आंखें निकाल कर देखा। वह हाल ही में कलकत्ता से आया था। कलकत्ता में वह जहाज़ घाट पर क़ुली का काम करता था। दिन रात मेहनत। चीन, जापान और अमेरीका से आया हुआ माल जहाज़ से उतारा करता था। उस को कम्पनी से रोज़ झगड़ना पड़ता था। वह पहले कई हड़तालों में शरीक हो चुका था और वह देहात में ज़मीनदारों के ज़ुल्म से भी वाक़िफ़ था। उस ने कहा:

"हम लोगों को अब तैयार होना ही पड़ेगा।"

सांवल ने कहा:

"ठीक् कहते हो दल्लू"

तूफ़ानी मियां ने क़हर-आलूद[2] निगाहों से दल्लू को देखा और बड़बड़ाते हुए उठे। "सच है कलकत्ता जाने से आदमी का दिमाग़ ख़राब हो जाता है" उस के साथ ही छक्कू और छट्टू और एक दो आदमी उठ कर चले गए और इस अन्दाज़ से जैसे उस जगह पर कोई आफ़त आने वाली है लेकिन उन लोगों को उस की परवाह न हुई। बल्कि सांवल ने कहा:

"ज़ुल्म पर ज़ुल्म है, परसों ही की बात है, मेघ को पटवारी जी ने मारा है। बात यह थी कि पटवारी जी चाहते थे मेघ की औरत आकर उन का चौका करे और उस ने इनकार कर दिया।"

"यह सब अब नहीं चल सकता। कल मेघ को कहा जाए कि वह भी काम

---

1. बर्दाश्त 2. क्रोध से भरी

''جلم پر جلم ہے' پرسوں ہی کی بات ہے' میگھ کو پٹواری جی نے مارا ہے۔ بات یہ تھی کہ پٹواری جی چاہتے تھے میگھ کی عورت آ کر ان کا چوکا کرے اور اس نے انکار کر دیا''

'' یہ سب اب نہیں چل سکتا۔ کل میگھ کو کہا جائے کہ وہ بھی کام کرنے نہ جائے''

دلّو نے رائے پیش کی اور سب نے ہاں کہی۔ پھر آگے چل کر کیا ہوگا اس پر بحث رہی لیکن سب نے نتیجے سے بے پروا ہو کر یہی فیصلہ کیا کہ پٹواری جی کو رسید نہ دیا جائے۔ دباؤ ڈال کر دودھ گھی وصول کر لیتے ہیں' وہ بھی بند اور بیگاری آخری طور پر ختم''

'' بیگار ختم'' کہتے وقت دلو نے تھوڑا سا کوڑا کرکٹ اٹھا کر الاؤ میں ڈال دیا۔ الاؤ سے پھر ایک بار تھوڑی سی آگ بلند ہوئی اور بجھ گئی۔ سانول نے کہا:

'' تب دلو ٹھیک ہے نا؟''

دلو نے کہا:

'' پکی بات ہے بھائی۔ مرد بات سے نہیں پلٹتا''

پھاگو نے کہا۔'' بالکل ٹھیک۔''

پھر سیتل بولا:

'' لیکن دلو بھیا۔ وہ جو پنڈت جی آتے ہیں نا۔ کہتے تھے کہ تم سب چپ چاپ بیٹھے رہو یہ سب کام کانگریس کر دے گی۔''

سیتل کے بولنے سے جمن کو بھی ہمت ہوئی۔ وہ بھی اپنے ماموں کے گھر گیا تھا۔ وہاں مسلمانوں کا ایک بڑا جلسہ ہوا تھا جس میں کانگریس کی برائیاں وہ سن چکا تھا۔ اس نے کہا:

'' دلّو بھائی۔ کانگریس۔ مولانا صاحب تو کہتے تھے''

دلّو نے ذرا تیکھے انداز میں کہا:

'' دھت۔ یہ سب بکتے ہیں۔ گریب کا کوئی سالا نہیں ہوتا۔ اپنے کرنا ہوگا جو ہو''

یہ کہتے ہوئے دلّو اٹھ کھڑا ہوا۔ رات بھی کافی جا چکی تھی' الاؤ بھی بجھ چکا تھا اور فضا میں ٹھنڈک کافی پیدا ہو چکی تھی۔ دلو کے اٹھتے ہی سب کے سب اٹھ گئے۔

करने न जाए''

दल्लू ने राय पेश की और सब ने हां कही। फिर आगे चल कर क्या होगा उस पर बहस रही लेकिन सब ने नतीजे से बेपरवाह होकर यही फ़ैसला किया कि पटवारी जी को रसीद न दिया जाए। दबाव डालकर दूध घी वसूल कर लेते हैं, वह भी बन्द और बेगारी आख़री तौर पर ख़त्म।"

''बेगार ख़त्म'' कहते वक़्त दल्लू ने थोड़ा सा कूड़ा करकट उठाकर अलाव में डाल दिया। अलाव से फिर एकबार थोड़ी सी आग बुलन्द हुई और बुझ गई सांवल ने कहा:

''तब दल्लू ठीक है ना?''

दल्लू ने कहा:

''पक्की बात है भाई! मर्द बात से नहीं पलटता।''

फागू ने कहा: ''बिल्कुल ठीक''

फिर सीतल बोला:

''लेकिन दल्लू भय्या, वह जो पण्डित जी आते हैं ना। कहते थे कि तुम सब चुपचाप बैठे रहो, यह सब काम कांग्रेस कर देगी।''

सीतल के बोलने से जुम्मन को भी हिम्मत हुई। वह भी अपने मामू के घर गया था। वहां मुसलमानों का एक बड़ा जलसा हुआ था जिस में कांग्रेस की बुराईयां वह सुन चुका था। उस ने कहा:

''दल्लू भाई ......कांग्रेस ......मौलाना साहब तो कहते थे।''

दल्लू ने ज़रा तीखे अन्दाज़ में कहा:

''धत; यह सब बकते हैं। गरीब का कोई साला नहीं होता। अपने करना होगा जो हो।''

यह कहते हुए दल्लू उठ खड़ा हुआ। रात भी काफ़ी जा चुकी थी ,अलाव भी बुझ चुका था और फ़िज़ा में ठण्डक काफ़ी पैदा हो चुकी थी। दल्लू के उठते ही सब के सब उठ गए।

दूसरे दिन सुबह से सारे गांव में हलचल थी। बूढ़े , बच्चे और जवान सब के सब कुछ न कूछ इसी क़िस्म की बातें कर रहे थे। जवान तो हर दरवाज़े पर कहते

دوسرے دن صبح سے سارے گاؤں میں ہلچل تھی۔ بوڑھے بچے اور جوان سب کے سب کچھ نہ کچھ اسی قسم کی باتیں کررہے تھے۔ جوان تو ہر دروازے پر کہتے پھرتے تھے ''آج سبھا ہوگی'' بچے تماشا سمجھ رہے تھے اور بوڑھے نتیجہ پر غور کررہے تھے کہ بھس میں چنگاری پڑ گئی۔ پٹواری نے اندر مہتو اور طوطا رام کو بلا کر خوب ڈانٹا' گالیاں دیں اورصاف صاف کہہ دیا کہ اگر اس سال تم لوگوں نے بقایا بے باق نہیں کردیا تو کوئی کھلیان سے ایک دانہ بھی اٹھا کر نہ لے جا سکے گا۔ اس سے جوش اور بھی بڑھ گیا۔

شام کو دو چار نوجوان میدان میں جمع ہوئے مگر زیادہ تر لوگ کترا کر نکل گئے سبھا کرنے والوں کو سخت غصہ ہوا۔ وہ سب کے گھروں میں پھر گئے اور سب سے کہا۔'' سب کا حشر طوطا رام اور اندر مہتو کا ہوگا۔ تم سب چڑیوں کی ٹولی کی طرح چیں چیں کرتے رہ جاؤ گے اور پٹواری تمھیں باز کی طرح ہر روز شکار کرے گا۔ آج وہ کل وہ''

صبح اٹھ کر سانول منہ دھونے بیٹھا تھا کہ پیادے نے آکر کہا:

'' سانول بھائی! تمھیں پٹواری جی نے بلایا ہے۔ کوئی ضروری بات ہے''

سانول کا ماتھا ٹھنکا تو ضرور' لیکن وہ چور نہیں تھا جو منہ چھپاتا' منہ ہاتھ دھوکر اس نے کچھ کھایا پیا اور کچہری کی طرف چلا۔ راستے میں اسے خیال آیا کہ اس کی خبر دلو کو بھی کرتا جائے۔ جیسے ہی دلو کے گھر کی طرف مڑا' پھاگو اور دلو آتے دکھائی پڑے۔ پھاگو نے سانول کو دیکھتے ہی کہا:

'' بھیا جانتے ہو کچہری سے بلاوا آیا تھا۔ گماشتہ جی بھی آئے ہوئے ہیں اور یہ بھی معلوم ہوا ہے کہ مالک سے کوئی خاص حکم لے کر آئے ہیں کیا رائے ہے۔؟

سانول نے جواب دیا:

'' چلو تمہارے دالان میں بیٹھ کر بات کریں گے''

تینوں گئے اور بیٹھ کر باتیں کرنے لگے۔ پھاگو نے یہ بھی بتایا کہ ان کی ساری باتیں پٹواری کے کانوں تک چھٹو دھوبی پہنچاتا ہے۔ اس سے سانول کو بڑا غصہ آیا اور وہ بولا:

'' دو سالے کو پکڑ کر چار لاٹھی۔ ہم لوگوں سے کھچڑ کھود کھود کر بات پوچھتا ہے اور

फिरते थे "आज सभा होगी" बच्चे तमाशा समझ रहे थे और बूढ़े नतीजा पर ग़ौर कर रहे थे कि भुस में चिंगारी पड़ गई। पटवारी ने इन्दर महतो और तोताराम को बुलाकर खूब डांटा, गालियां दीं और साफ़ साफ़ कह दिया कि अगर इस साल तुम लोगों ने बक़ाया बेबाक़[1] नहीं कर दिया तो कोई खलियान से एक दाना भी उठा कर न ले जा सकेगा। इस से जोश और भी बढ़ गया।

शाम को दो चार नौजवान मैदान में जमा हुए मगर ज़्यादातर लोग कतराकर निकल गए। सभा करने वालों को सख़्त गुस्सा हुआ। वह सब के घरों में फिर गए और सब से कहा। "सब का हश्र तोताराम और इन्दर महतो का होगा। तुम सब चिड़ियों की टोली की तरह चें चें करते रह जाओगे और पटवारी तुम्हें बाज़ की तरह हर रोज़ शिकार करेगा, आज वह, कल वह"

सुबह उठकर सांवल मुंह धोने बैठा था कि प्यादे ने आकर कहा:

"सांवल भाई! तुम्हें पटवारी जी ने बुलाया है, कोई ज़रूरी बात है" सांवल का माथा ठनका तो ज़रूर, लेकिन वह चोर नहीं था जो मुंह छुपाता, मुंह हाथ धोकर उस ने कुछ खाया पिया और कचहरी की तरफ़ चला। रास्ते में उसे ख़्याल आया कि इस की ख़बर दल्लू को भी करता जाए। जैसे ही दल्लू के घर की तरफ़ मुड़ा, फागू और दल्लू आते दिखाई पड़े। फागू ने सांवल को देखते ही कहा:

"भय्या जानते हो कचहरी से बुलावा आया था। गुमाश्ता जी भी आए हुए हैं, और यह भी मालूम हुआ है कि मालिक से कोई ख़ास हुक्म लेकर आए हैं, क्या राय है?"

सांवल ने जवाब दिया।

"चलो तुम्हारे दालान में बैठकर बात करेंगे"

तीनों गए और बैठ कर बातें करने लगे। फागू ने यह भी बताया कि उन की सारी बातें पटवारी के कानों तक छट्टू धोबी पहुंचाता है। उस से सांवल को बड़ा गुस्सा आया और वह बोला:

"दो साले को पकड़ कर चार लाठी, हम लोगों से खच्चड़ खोद खोद कर बात पूछता है और अपने बावा को कह कर आता है हरामी"

---

1. अदा कर देना

اپنے باوا کو کہہ کر آتا ہے حرامی!

دلو نے کہا:

''غصہ کرنے کی بات نہیں سانول۔ کام کرنا ہے۔ دھیرج سے کام کرنا ہوگا۔ سانول نے کہا:

''ایسے سالوں کو سزا ضرور ملنی چاہیے''

پھاگو نے پوچھا:

''تو اب کیا ہوگا؟

سانول نے کہا:

''ڈرنے کی بات کیا ہے۔ ٹھہرو پٹواری نے بلایا ہے وہاں سے ہو آؤں۔ دیکھوں بات کیا ہے؟''

سانول چلا گیا۔ دلّو اور پھاگو کچہری سے ہو کر آئے تھے۔ ان دونوں پر ڈانٹ پڑ چکی تھی لیکن ان دونوں نے سانول سے باتیں اس لیے نہیں کہیں کہ وہ اور بھی غصہ ہو جائے گا۔ ذرا سی بات میں اس کو غصہ آجاتا ہے اور روکنے کی کوشش اس لیے نہ کی کہ وہ ہرگز نہ رکتا بلکہ بات اور بھی بڑھنے کا ڈر تھا۔ وہ دونوں دیر تک چپ رہے لیکن پھاگو نے کہا:

''دلّو بھائی سانول کو وہاں نہ جانے دینا۔ گماشتہ جی اگر ٹیڑھے ہو کر بولیں گے تو سانول بھیا نہیں سہ سکتے۔ وہ تیکھے مزاج کے آدمی ہیں''

''دلّو نے ایک لمبے سانس کے ساتھ کہا:

''ٹھیک ہے۔ پر نہ جانے پر بھی تو بات بڑھتی ہے اب جو بھی ہو دیکھا جائے گا''

پھاگو بولا:

پھر بھی......''

یکا یک وہ چپ ہو گیا۔ سانول تیزی کے ساتھ سامنے سے آرہا تھا۔ اس کا چہرہ لال ہو رہا تھا اور دھوتی پھٹی ہوئی تھی۔ ابھی وہ دلو سے کچھ کہہ بھی نہ سکا کہ سانول آگیا اور آتے ہی بولا:

दल्लू ने कहा:

''गुस्सा करने की बात नहीं सांवल, काम करना है। धीरज से काम करना होगा''

सांवल ने कहा:

''ऐसे सालों को सज़ा ज़रूर मिलनी चाहिए।''

फागू ने पूछा:

''तो अब क्या होगा ?''

सांवल ने कहा:

''डरने की बात क्या है। ठहरो पटवारी ने बुलाया है वहां से हो आऊं। देखूं बात क्या है ?''

सांवल चला गया। दल्लू और फागू कचहरी से होकर आए थे। उन दोनों पर डांट पड़ चुकी थी लेकिन उन दोनों ने सांवलसे बातें इसलिए नहीं कही कि वह और भी गुस्सा हो जाएगा। ज़रा सी बात में उस को गुस्सा आ जाता है और रोकने की कोशिश इसलिए न की कि वह हरगिज़ न रुकता बल्कि बात और भीबढ़ने का डर था। वह दोनों देर तक चुप रहे लेकिन फागू ने कहा:

''दल्लू भाई सांवल को वहां न जाने देना। गुमाश्ता जी अगर टेढ़े होकर बोलेंगे तो सांवल भय्या नहीं सह सकते। वह तीखे मिज़ाज के आदमी हैं।''

दल्लू ने एक लम्बे सांस के साथ कहा।

"यह ठीक है पर न जाने पर भी तो बात बढ़ती है। अब जो भी हो देखा जाएगा।''

फागू बोला:

''फिर भी ......''

यकायक वह चुप होगया। सांवल तेज़ी के साथ सामने से आ रहा था। उस का चेहरा लाल हो रहा था और धोती फटी हुई थी। अभी वह दल्लू से कुछ कह भी न सका कि सांवल आ गया और आते ही बोला:

''फागू लाठी तो दे......''

दल्लू और फागू दोनों खड़े होगए। दोनों ने सांवल को समझाया मगर वह

''پھاگو لاٹھی تو دے۔''

دلّو اور پھاگو دونوں کھڑے ہوگئے۔ دونوں نے سانول کو سمجھایا مگر وہ تنتا جارہا تھا۔ اس نے بتایا کہ وہاں پٹواری اور گماشتہ نے ڈانٹا۔ اس پر گماشتہ نے پھاٹک بند کروادیا اور چاہتا تھا کہ مار پیٹ کرے مگر وہ اس طرف کی دیوار کو جو نیچی ہے، پھاند کر بھاگ آیا ہے۔ اس نے یہ بھی بتایا کہ چھٹو اور جھینی حجام سارے فساد کی جڑ ہیں اور وہ ان دونوں سے بدلہ ضرور لے گا۔

دلّو ہوشیار آدمی تھا۔ اس نے سانول کو ایک کمرے میں بند کردیا اور باہر سے کنڈی لگا دی۔ پھاگو کچھ جوش میں تھا اور کچھ ڈر رہا تھا۔ دلّو پر کوئی خاص اثر نہ تھا۔ وہ ایسے جھگڑے کلکتہ میں بار بار دیکھ چکا تھا۔ پھاگو کے لیے بات نئی تھی۔ جوش تو ضرور تھا مگر ایک تو دل کا کچا تھا اور دوسرے سمجھ بھی زیادہ نہ تھی۔ وہ گھبرا کر دلو کا منہ دیکھنے لگا پھر بولا :

''اب کیا ہوگا دلو بھائی ؟''

دلّو بولا :

''دیکھا جائے گا۔''

اتنے میں گاؤں کے کچھ بڑے بوڑھے آگئے اور لگے دونوں کو سمجھانے۔ دلو سب کی بات کا ٹھنڈے دل سے جواب دیتا گیا۔ سب سے یہ بھی کہہ دیا کہ اب کوئی بات نہ ہوگی۔ سانول چلا گیا۔ لیکن جب کچھ جوان آدمی آئے تو ان سے بولا :

''بولو اب کیا ارادہ ہے؟ اب عزت چاہتے ہو یا ذلت؟''

ذلت کون چاہتا ہے؟ سب نے کہا کہ کچھ بھی ہو ہم ساتھ دیں گے۔ لیکن دلو نے سب کو سمجھایا کہ کوئی اونچی نیچی بات نہ ہونے پائے۔ اب صرف کام یہ کرنا ہے کہ آس پاس کے گاؤں میں لوگوں کو تیار کیا جائے۔ ابھی بات ختم بھی نہ ہونے پائی تھی کہ کچہری سے زمیندار کے پیادے لاٹھیاں لے کر سانول کو پوچھنے آگئے۔ دلو نے کہہ دیا کہ وہ کہیں چلا گیا ہے لیکن جھینی حجام نے دیکھ لیا تھا کہ وہ اس مکان میں آیا ہے اور ان دونوں نے اس کو کمرے میں بند کردیا ہے۔ جھینی نے پیادوں کو بتا دیا تھا اور پیادوں نے بات بات میں

तनता जा रहा था।

उस ने बताया कि वहां पटवारी और गुमाश्ता ने डांटा। उस पर गुमाश्ता ने फाटक बन्द करवा दिया और चाहता था कि मार पीट करे मगर वह उस तरफ़ की दीवार को जो नीची है, फांदकर भाग आया है। उसने यह भी बताया कि छोटू और छेबी हजाम सारे फ़साद की जड़ हैं और वह उन दोनों से बदला ज़रूर लेगा।

दल्लू होशियार आदमी था। उस ने सांवल को एक कमरे में बन्द कर दिया और बाहर से कुण्डी लगा दी। फागू कुछ जोश में था और कुछ डर रहा था। दल्लू पर कोई ख़ास असर न था। वह ऐसे झगड़े कलकत्ता में बारबार देख चुका था। फागू के लिए बात नई थी। जोश तो ज़रूर था मगर एक तो दिल का कच्चा था और दूसरे समझ भी ज़्यादा न थी। वह घबराकर दल्लू का मुंह देखने लगा फिर बोला:

"अब क्या होगा दल्लू भाई ?"

दल्लू बोला:

"देखा जाएगा......

इतने में गांव के कुछ बड़े बूढ़े आ गए और लगे दोनों को समझाने। दल्लू सब की बात का ठण्डे दिल से जवाब देता गया। सब से यह भी कह दिया कि अब कोई बात न होगी। सांवल चला गया। लेकिन जब कुछ जवान आदमी आए तो उन से बोला।

"बोलो अब क्या इरादा है ? अब इज़्ज़त चाहते हो या ज़िल्लत[1] ?"

ज़िल्लत कौन चाहता है ? सब ने कहा कि कुछ भी हो हम साथ देंगे। लेकिन दल्लू ने सब को समझाया कि कोई ऊंची नीची बात न होने पाए। अब सिर्फ़ काम यह करना है कि आस पास के गांव में लोगों को तैयार किया जाए। अभी बात ख़त्म भी न होने पाई थी कि कचहरी से ज़मीनदार के प्यादे लाठियां लेकर सांवल को पूछने आ गए। दल्लू ने कह दिया कि कहीं चला गया है लेकिन छेबी हजाम ने देख लिया था कि वह उसमें आया है और उन दोनों ने उसको कमरे में बन्द कर दिया है। छेबी ने प्यादों को बता दिया था और प्यादों ने बात बात में कह दिया कि छेबी से मालूम हो चुका है कि वह उसी मकान में है। एक दो ने यह

---

1. अपमान

کہہ دیا کہ جھیمی سے معلوم ہو چکا ہے کہ وہ اس مکان میں ہے۔ ایک دو نے یہ بھی کہا کہ وہ اسے پکڑ کر لے جائے بغیر نہیں رہیں گے

اب دلّو کو تاب نہ رہی۔ اس کا چہرہ غصے سے لال ہوگیا۔ ہونٹ کانپنے لگے۔ اس نے تن کر کہا:

''تم اسے نہیں لے جاسکتے۔ اگر تم زمین لال کرنا چاہتے ہوتو کنڈی کو ہاتھ لگاؤ''

پیادے آگے بڑھنا چاہتے تھے مگر پندرہ بیس آدمیوں کو دیکھ کر ان کی ہمت نہ پڑی۔ ان میں سے ایک دو نے یہ بھی رائے دی کہ چل کر مالک سے سارا حال کہہ سنانا چاہیے۔ بغیر حکم کے جھگڑا مول لینا ٹھیک نہیں۔

اس وقت سے شام تک ایک ہی خبر اڑتی رہی۔ گماشتہ جی دوسری جگہوں سے آدمی بلوا رہے ہیں کہ گاؤں کو لوٹ لیا جائے۔ کھلیان پر قبضہ کر لیا جائے۔ اب کھلم کھلا لڑائی کا اعلان تھا۔ گاؤں کے بڑے بوڑھے چپ تھے۔ اب کس کی طرف سے بولتے اور کس کو سمجھاتے۔ اور ان کی سنتا بھی کون تھا۔ ایک طرف تھا حکومت کا غرور اور دوسری طرف عزت کا احساس۔ ان دونوں میں سمجھوتے کی گنجائش کہاں ہے۔

بات بڑھی تو کام بھی بڑھ گیا۔ آس پاس کے سارے گاؤں میں سنسنی پھیل گئی۔ ہر گاؤں کے لوگ اٹھ کھڑے ہوئے۔ سب کے ساتھ ایک ہی جیسی بات تھی۔ ہر ایک کو ایک ہی قسم کی مصیبت کا سامنا تھا۔ اب سب کے سب ایک دوسرے کی مدد کرنے پر تیار تھے۔

زمیندار کے کارندے کسانوں سے زیادہ عقل مند ہوتے ہیں۔ ان کا کام ہی ہے کسانوں پر زمیندار کا رعب باقی رکھنا۔ ان کے لیے کام کرنا تحصیل وصول کرنا اور حکم نہ ماننے والوں کی سزا۔ سر اٹھانے والوں کا سر کچلنا۔ اسی لیے تو زمیندار انھیں رکھتا ہے۔ یہ لوگ سب کچھ جانتے ہیں۔ کس وقت کیا کام کرنا چاہیے۔ فیل بان جانتا ہے کہ ہاتھی کس طرح قبضے میں رکھا جاتا ہے۔ پٹواری جی کچہری سے نکلے اور تھانہ پہنچے۔ ایک رپورٹ لکھوائی کہ گاؤں کے کسان کچہری کو لوٹنا اور کھلیان سے سارا غلّہ اٹھا لینا چاہتے ہیں۔ گماشتہ جی گئے اور مالک کے کان بھرے اور بہکے ہوئے کسانوں کو راستے پر لانے کا

भी कहा कि उसे पकड़ कर ले जाए बग़ैर नहीं रहेंगे।

अब दल्लू को ताब न रही। उस का चेहरा गुस्से से लाल होगया। होंठ कांपने लगे। उसने तन कर कहा:

''तुम उसे नहीं ले जा सकते। अगर तुम ज़मीन लाल करना चाहते हो तो कुण्डी को हाथ लगाओ।''

प्यादे आगे बढ़ना चाहते थे मगर पन्द्रह बीस आदमियों को देखकर उन की हिम्मत न पड़ी।

उन में से एक दो ने यह भी राय दी कि चलकर मालिक से सारा हाल कह सुनाना चाहिए। बग़ैर हुक्म के झगड़ा मोल लेना ठीक नहीं।

उस वक़्त से शाम तक एक ही ख़बर उड़ती रही। गुमाश्ता जी दूसरी जगहों से आदमी बुलवा रहे हैं कि गांव को लूट लिया जाए। खलियान पर क़ब्ज़ा कर लिया जाए। अब खुल्लम खुल्ला लड़ाई का एलान था। गांव के बड़े बूढ़े चुप थे। अब किस की तरफ़ से बोलते और किसको समझाते। और उनकी सुनता भी कौन था। एक तरफ़ था हुकूमत का गुरूर और दूसरी तरफ़ इज़्ज़त का एहसास। उन दोनों में समझौते की गुंजाइश कहां है।

बात बढ़ी तो काम भी बढ़ गया। आस पास के सारे गांव में सनसनी फैल गई। हर गांव के लोग उठ खड़े हुए। सब के साथ एक ही जैसी बात थी। हर एक को एक ही क़िस्म की मुसीबत का सामना था। अब सब के सब एक दूसरे की मदद करने पर तैयार थे।

ज़मीनदार के कारिन्दे किसानों से ज़्यादा अक़्लमन्द होते हैं। उन का काम ही है किसानों पर ज़मीनदार का रोब बाक़ी रखना। उन के लिए काम करना, तहसील वसूल करनाऔर हुक्म न मानने वालों को सज़ा देना। सर उठाने वालों का सर कुचलना। इसी लिए तो ज़मीनदार उन्हें रखता है। यह लोग सब कुछ जानते हैं। किस वक़्त क्या काम करना चाहिए। फ़ीलबान जानता है कि हाथी किस तरह क़ब्ज़े में रखा जाता है।

पटवारी जी कचहरी से निकले और थाना पहुंचे। एक रिपोर्ट लिखवाई कि गांव के किसान कचहरी को लूटना और खलियान से सारा ग़ल्ला उठा लेना चाहते हैं। गुमाश्ता जी गए और मालिक के कान भरे और बहके हुऐ किसानों को रास्ते

سامان ہو گیا۔ یہ لوگ گاؤں میں چڑیوں کی طرح چیں چیں کرتے رہے۔

دو چار دن بھی نہ گزرے تھے کہ سانول، دلو اور بھاگو کے ساتھ کئی آدمیوں کو دفعہ ۱۴۴ کا نوٹس مل گیا۔ وہ نہ تو کھلیان کی طرف جاسکتے تھے اور نہ کچہری کی طرف۔ گاؤں میں ایک بڑی سبھا ہوئی تو یہ لوگ میدان میں نہ جاسکے۔ وہاں کھلیان تھا۔

سبھا ہونے کے بعد کچھ اور لوگ بھی سامنے آگئے اور ان پر بھی نظر کڑی پڑنے لگی لیکن آگ جو سلگی تھی وہ بجھی نہیں بڑھتی ہی گئی۔

سانول صبح سویرے اپنی ضرورت سے کھیتوں کی طرف جارہا تھا۔ اس کے ایک ہاتھ میں پانی کا بھرا ہوا لوٹا تھا۔ سامنے جھیمی آتا ہوا دکھائی پڑا۔ سانول ٹھہر گیا۔ جھیمی جیسے ہی پاس آیا سانول بولا:

''تم کو ہم سب سے بیر کاہے کا جھیمی بھائی۔ تم کو سوچنا چاہیے کہ تم بھی کسان ہو۔''

جھیمی بولا:

''تم لوگ جھوٹ موٹ بدنام کرتے ہو''

سانول کو اس کا یہ کہنا دھوکا نہیں دے سکتا تھا۔ وہ سب کچھ جانتا تھا بولا:

''دیکھو جھیمی بھائی۔ یہ سب کہنے سے ہم نہ مانیں گے۔ یاد ہے تم کو۔ اس پٹواری نے تم کو مارا تھا۔ بات ذرا سی تھی نا۔ ایک دن بدن میں تیل ملنے نہ گئے تھے۔ اپنی بے عزتی بھی بھول گئے؟''

جھیمی کترا کر نکل جانا چاہتا تھا بولا:

''بے کار باتیں کرنے کا کوئی فائدہ نہیں۔''

سانول نے کہا:

''یہی تو کہتا ہوں۔ ایسی بات کیوں کرتے ہو جس سے تمھارا کوئی فائدہ نہیں ہے۔''

لیکن سانول اس بات کو بھول گیا تھا کہ بھاگو کا باپ گاؤں کا براہل تھا اور اسی زمانے میں بہت سا کھیت جھیمی سے لے کر زمیندار نے بھاگو کے باپ کو دے دیا تھا۔ اس سے اس کا دل اب تک صاف نہیں ہوا تھا۔ گو بات بہت پرانی ہو چکی تھی۔ جھیمی نے کہا:

पर लाने का सामान हो गया। यह लोग गांव में चिड़ियों की तरह चीं चीं करते रहे।

दो चार दिन भी न गुज़रे थे कि सांवल, दल्लू और फागू के साथ कई आदमियों को दफ़ा[1] 144 का नोटिस मिल गया। वह न तो खलियान की तरफ़ जा सकते थे और न कचहरी की तरफ़। गांव में एक बड़ी सभा हुई तो यह लोग मैदान में न जा सके। वहां खलियान था।

सभा होने के बाद कुछ और लोग भी सामने आ गए और उन पर भी कड़ी नज़र पड़ने लगी लेकिन आग जो सुलगी थी वह बुझी नहीं बढ़ती ही गई।

सांवल सुबह सवेरे अपनी ज़रूरत से खेतों की तरफ़ जा रहा था। उस के एक हाथ में पानी का भरा हुआ लोटा था। सामने छेबी आता हुआ दिखाई पड़ा। सांवल ठहर गया झेबी जैसे ही पास आया सांवल बोला:

''तुम को हम सबसे बैर काहेका है भाई तुमको सोचना चाहिए के तुम भी किसान हो''

छेबी बोला:

''तुम लोग झूटमूट बदनाम करते हो''

सांवल को इस का यह कहना धोखा नहीं दे सकता था। वह सब कुछ जानता था बोला:

''देखो छेबी भाई! यह सब कहने से हम न मानेंगें। याद है तुमको। उस पटवारी ने तुमको मारा था। बात ज़रा सी थी ना। एक दिन बदन में तेल मलने न गए थे। अपनी बेइज़्ज़ती भी भूल गए ?

छेबी कतरा कर निकल जाना चाहता था। बोला:

''बेकार बातें करने का कोई फ़ायदा नहीं।''

सांवल ने कहा:

''यही तो कहता हूं। ऐसी बात क्यों करते हो जिससे तुम्हारा कोई फ़ायदा नहीं है।'

लेकिन सांवल इस बात को भूल गया था के फागू का बाप गांव का बराहिल

---

1. धारा

'' سنو سانول ! تم بیچ میں نہ پڑو۔ بھاگو کے باپ نے بڑا ظلم ڈھایا ہے ہم پر ......''

'' یہ بات بڑی پرانی ہو چکی' اسے بھول جاؤ۔ یا کہو تو بھاگو سے کہہ کر تمھارا کھیت دلوادوں لیکن تم یہ تو سوچو کھیت تم سے باڑھو چاچا نے تو لیا نہیں۔ لیا تو تھا زمیندار ہی نے۔ قصور کس کا ہے؟''

مگر جھیمی پر ان باتوں کا اثر کیا ہوتا۔ اس نے کہا:

'' سانول ! میں تم سے بحث کرنے نہیں آیا ہوں۔''

'' سب ٹھیک۔ پر یہ تو بتاؤ اس دن تم پیادے کیوں لائے تھے۔ ان کو کیوں بتایا تھا کہ سانول بھاگو کے گھر پر ہے۔ میرے باپ نے تو تمھارا کھیت نہیں لیا تھا''

جھیمی کھسیا گیا اور اس نے کہا:

'' مجھے بحث کرنے کی فرصت نہیں''

وہ دو قدم آگے بڑھا لیکن سانول نے اس کا راستہ روک لیا اور ذرا تیکھا ہو کر بولا:

'' سنو جھیمی بھائی! تمھیں جواب دینا ہوگا۔ کسی کی راہ میں کانٹے بچھانا اچھا نہیں۔ یہ تمھارے حق میں برا ہوگا۔''

جھیمی جانتا تھا کہ سانول غصیل آدمی ہے۔ اس لیے وہ کسی طرح بات کاٹ کر نکل جانا چاہتا تھا۔ وہ خوب اچھی طرح جانتا تھا کہ بھاگو کے باپ پر جو الزام رکھ رہا تھا وہ بھی غلط تھا۔ وہ یہ بھی جانتا تھا کہ گاؤں میں کسی نے کچھ اس کا بگاڑا نہیں تھا۔ اور وہ صرف اپنے فائدے کے لیے گاؤں بھر کے آدمیوں کو نقصان پہنچا رہا تھا اور پٹواری تک خبر پہنچانے کے بعد گاؤں کے سارے لوگوں سے الگ سا ہو گیا تھا مگر اب برے کے پھندے پڑ گیا تھا۔ سانول کو جواب دیے بغیر چلے جانا ممکن نہ تھا۔ اس نے کہا:

'' سانول دیر ہو رہی ہے۔ ہمیں کام ہے راستہ چھوڑ دو''۔

اگر کھلا ہوا راستہ ہوتا تو شاید جھیمی کسی دوسری طرف سے چلا جاتا مگر راستہ کے لیے ایک ہی پگڈنڈی تھی اور اس کے دونوں طرف اوکھ کے گھنے کھیت تھے جن میں آدمی سے زیادہ او نچے اوکھ لہلہا رہے تھے۔ راستہ بالکل نہ تھا اس کے کہنے پر بھی سانول نے راستہ نہ

था और उसी ज़माने में बहुत सा खेत छेबी से लेकर ज़मीनदार ने फागू के बाप को दे दिया था। उससे उस का दिल अब तक साफ़ नहीं हुआ था। गो बात बहुत पुरानी हो चुकी थी। झेबी ने कहा:

"सुनो सांवल! तुम बीच में न पड़ो। फागू के बाप ने बड़ा जुल्म ढाया है हमपर......"

यह बात बड़ी पुरानी हो चुकी इसे भूल जाओ। या कहो तो फागू से कह कर तुम्हारा खेत दिलवा दूं लेकिन यह तो सोचो खेत तुम से बादू चाचा ने तो लिया नहीं। लिया तो था ज़मीनदार ही ने। क़ुसूर किस का है?"

मगर छेबी पर इन बातों का असर क्या होता। उस ने कहा:

"सांवल! मैं तुम से बहस करने नहीं आया हूं......"

"सब ठीक। पर यह तो बताओ उस दिन प्यादे क्यों लाए थे। उन को क्यों बताया था कि सांवल फागू के घर पर है। मेरे बाप ने नो तुम्हारा खेत नहीं लिया था।"

छेबी खिसया गया और उसने कहा:

"मुझे बहस करने की फ़ुरसत नहीं।"

वह दो क़दम आगे बढ़ा लेकिन सांवल ने उस का रास्ता रोक लिया और ज़रा तीखा होकर बोला:

"सुनो छेबी भाई! तुम्हें जवाब देना होगा, किसी की राह में कांटे बिछाना अच्छा नहीं। यह तुम्हारे हक़ में बुरा होगा।"

झेबी जानता था कि सांवल बड़ा गुस्सेल[1] आदमी है। इस लिए वह किसी तरह बात काटकर निकल जाना चाहता था। वह खूब अच्छी तरह जानता था कि फागू के बाप पर जो इल्ज़ाम रख रहा था वह भी ग़लत था। वह यह भी जानता था कि गांव में किसी ने कुछ उसका बिगाड़ा नहीं था और वह सिर्फ़ अपने फ़ायदे के लिए गांव भर के आदमियों को नुक़सान पहुंचा रहा था और पटवारी तक ख़बर पहुंचाने के बाद गांव के सारे लोगों से अलग सा हो गया था मगर अब बुरे के फन्दे पड़ गया था। सांवल को जवाब दिए बग़ैर चले जाना मुमकिन न था। उस ने

1. गुस्से वाला

دیا تو جھیمی نے چاہا اس کو ہٹا کر چلا جائے۔ لیکن سانول نے اس کا ہاتھ پکڑ لیا۔ جھیمی نے جھٹکے سے ہاتھ چھڑا لیا اور بولا:

"لڑنا چاہتے ہو کیا؟"

سانول بولا:

"ہم لڑنا نہیں چاہتے لیکن اس کی ضرورت پڑی تو باز بھی نہ آئیں گے۔ ہم تم سے بھی پوچھ رہے ہیں کہ تم نے ایسا کیوں کیا؟"

جھیمی کو غصہ آچکا تھا اس نے کہا:

"کیا تو اس میں کسی کے باپ کا کیا"

سانول کو ایسی باتوں کی تاب کہاں تھی۔ وہ دیر سے اپنے غصے کو دبائے ہوئے تھا۔ گالی جھیمی کے منھ سے نکلی ہی تھی کہ پانی سے بھرا لوٹا اس نے جھیمی کے سر پر دے مارا جھیمی کے سر سے خون اور لوٹے سے پانی بہنے لگا اور وہ چکرا کر گر گیا۔

بات اور زیادہ بڑھ گئی۔ شکار خود ہی پھنس گیا۔ پولیس آئی اور سانول کو گرفتار کر لیا گیا۔ لیکن سوال یہ تھا گواہ کہاں سے آئے؟ مقدمہ میں دوسرے لوگ کیسے پھنسیں۔ مگر روپیہ ہو تو یہ بھی مشکل نہیں روپیہ خرچ کرنے والا ہونا چاہیے۔ کام کون سا ہے جو نہیں ہوتا۔ روپیہ ہو تو ایشور بھی خوش ہوتا ہے۔ مندر اور دھرم شالے بنا کر اور کسی کو پھنسا لینا کیا مشکل ہے۔ زمیندار نے فیصلہ کر لیا کہ چاہے گاؤں اجڑ جائے لیکن سر اٹھانے والوں کا سر کچلا ضرور جانا چاہیے۔

ایک طرف سانول کا مقدمہ کھلا دوسری طرف دلو اور بھاگو اور دوسروں کے خلاف دھڑا دھڑ رپورٹیں ہونے لگیں۔ یہاں تک کہ جب پورا غلہ کھلیان میں آگیا تو ان سب پر، جن پر کسی طرح کا شک تھا دفعہ ۱۴۴ کے نوٹس کی تعمیل ہوگئی۔ سب کے سب ڈر سے کانپ رہے تھے۔ زمینداری تھی زمیندار کی اور راج تھا پٹواری کا۔

آخر اس طرح کب تک چلتا۔ لوگ اکتا گئے غریبوں کے پاس اتنا روپیہ کہاں سے آئے جو مقدمہ لڑیں۔ اس لیے چپ رہنا ہی بہتر۔ لیکن چپ رہیں تو کب تک۔ دلو نے

कहा:

"सांवल देर हो रही है, हमें काम है, रास्ता छोड़ दो।"

अगर खुला हुआ रास्ता होता तो शायद छेबी किसी दूसरी तरफ़ से चला जाता मगर रास्ता के लिए एक ही पगडंडी थी और उसके दोनों तरफ़ ऊख के घने खेत थे जिन में आदमी से ज़्यादा ऊंचे ऊख लहलहा रहे थे। रास्ता बिल्कुल न था। उस के कहने पर भी सांवल ने रास्ता न दिया तो छेबी ने चाहा उसको हटाकर चला जाए। लेकिन सांवल ने उस का हाथ पकड़ लिया। छेबी ने झटके से हाथ छुड़ा लिया और बोला:

"लड़ना चाहते हो क्या?"

सांवल बोला:

"हम लड़ना नहीं चाहते लेकिन उसकी ज़रूरत पड़ी तो बाज़ भी न आएंगे। हम तुम से यही पूछ रहे हैं कि तुमने ऐसा क्यों किया?"

छेबी को गुस्सा आ चुका था उस ने कहा:

"किया तो इस में किसी के बाप का क्या......"

सांवल को ऐसी बातों की ताब कहां थी। वह देर से अपने गुस्से को दबाए हुए था। गाली छेबी के मुंह से निकली ही थी कि पानी से भरा लोटा उस ने छेबी के सर पर दे मारा। छेबी के सर से खून और लोटे से पानी बहने लगा और वह चकरा कर गिर गया।

बात और ज़्यादा बढ़ गई। शिकार खुद ही फंस गया। पुलिस आई और सांवल गिरफ्तार कर लिया गया। लेकिन सवाल यह था कि गवाह कहां से आए? मुक़द्दमा में दूसरे लोग कैसे फंसें, मगर रूपया हो तो यह भी मुश्किल नहीं। रूपया ख़र्च करने वाला होना चाहिए। काम कौन सा है जो नहीं होता। रूपया हो तो ईश्वर भी खुश हो सकता है। मन्दिर और धर्मशाले बनाकर और किसी को फंसा लेना क्या मुश्किल है। ज़मीनदार ने फ़ैसला कर लिया कि चाहे गांव उजड़ जाए लेकिन सर उठाने वालों का सर कुचला ज़रूर जाना चाहिए।

एक तरफ़ सांवल का मुक़द्दमा खुला, दूसरी तरफ़ दल्लू और फागू और दूसरों के ख़िलाफ़ धड़ा धड़ रिपोर्टें होने लगीं। यहां तक कि जब पूरा ग़ल्ला

بھاگو کو ایک دن بلا کر کہا:

"اب کچھ کرنا چاہیے۔ اگر چپ رہے تو مطلب یہ کہ پٹواری جی من مانی کرتے جائیں گے۔ اب جو بھی ہو۔"

بھاگو اور دوسرے لوگوں نے بھی رائے کا ساتھ دیا اور بات طے پائی کہ جب تک کھلیان اٹھے' دوسرے گاؤں میں جلسے کیے جائیں اور اسی پر عمل بھی کیا گیا۔ جب آس پاس کے سارے گاؤں میں تحریک چل پڑی تو دوسرے لوگ بھی جن پر اس کا اثر پڑ سکتا تھا' سر جوڑ کر بیٹھے اور سر پر آنے والی آفت سے بچنے کی ترکیبیں سوچنے لگے۔

بات بڑھتی گئی اور اس کا اثر بھی بڑھتا گیا۔ دھنی رام بھی ایک کسان تھا جو ان لوگوں کے ساتھ پورے جوش سے کام کر رہا تھا جب سانول کی ضمانت نہیں ہوئی تو وہ کچھ بول پڑا اور سب کے ساتھ بدمعاشوں کی فہرست میں اس کا نام بھی آ گیا اور نشانہ بن گیا۔

ایک دن صبح ہونے سے پہلے ہی وہ کسی کام سے دوسرے گاؤں جا رہا تھا۔ بیچ میں راستہ تھا اور دونوں طرف اوکھ کا کھیت' ہر طرف سناٹا اور اندھیرا تھا۔ وہ بہت دور جا بھی نہ سکا تھا کہ پیچھے سے کسی نے اس کے سر پر لاٹھی ماری۔ وہ گر پڑا پھر ایک دو چار پانچ دس۔ وہ ادھ مرا ہو گیا۔ سارے گاؤں میں اس سے کھلبلی مچ گئی۔

پولیس آئی۔ بہت سے لوگ گرفتار ہوئے۔ گرفتار ہونے والوں میں دلو' بھاگو' جمن' ہر کھو' سبھی تھے۔ یہ سب کے سب تھانے سدھارے۔ ان پر کھیت کاٹنے' کھلیان لوٹنے اور دھنی رام پر حملہ کرنے کا الزام تھا۔ سب کا جیل جانا یقینی۔ پٹواری خوش۔ سارے بدمعاش پکڑے جا چکے تھے۔ وہ اپنی کامیابی پر خوش تھا۔ لیکن آئندہ کیا ہوگا' یہ سوال لرزہ خیز طور پر اس کے دماغ میں پیدا ہو جایا کرتا تھا۔

کھلیان بھرتا جا رہا تھا لیکن اب کھلیان میں کسانوں سے زیادہ پولیس کے سپاہی نظر آتے تھے۔ انھیں کھلیان کی حفاظت کرنا تھی۔ کسان سارے بے ایمان ہو چکے تھے اور اس کی سزا بھی پا چکے تھے۔ مگر یہ بوڑھے اور بچے جو گاؤں میں بچ رہے تھے وہ بھی تو آخر کسان ہی تھے۔

खलियान में आ गया तो उन सब पर जिन पर किसी तरह का शक था दफ़ा 144 के नोटिस की तामील हो गई। सब के सब डर से कांप रहे थे। ज़मीनदारी थी ज़मीनदार की और राज था पटवारी का।

आख़िर इस तरह कब तक चलता। लोग उकता गए, ग़रीबों के पास रूपया कहां से आए, जो मुक़द्दमा लड़ें, इस लिए चुप रहना ही बेहतर, लेकिन चुप रहें तो कब तक। दल्लू ने फागू को एक दिन बुलाकर कहा।

अब कुछ करना चाहिए, अगर चुप रहे तो मतलब यह कि पटवारी जी मन मानी करते जाएंगे, अब जो भी हो.''

फागू और दूसरे लोगों ने भी राय का साथ दिया और बात तय पाई कि जब तक खलियान उठे, दूसरे गांव में जलसे किए जायें और उस पर अमल भी किया गया। जब आस पास के सारे गांव में तहरीक चल पड़ी तो दूसरे लोग भी जिन पर इसका असर पड़ सकता था, सर जोड़कर बैठे और सर पर आने वाली आफ़त से बचने की तरकीबें सोचने लगे।

बात बढ़ती गई और इसका असर भी बढ़ता गया। धनी राम भी एक किसान था जो इन लोगों के साथ पूरे जोश से काम कर रहा था। जब सांवल की ज़मानत नहीं हुई तो वह कुछ बोल पड़ा और सब के साथ बदमाशों की फ़हरिस्त में उसका नाम भी आ गया और निशाना बन गया।

एक दिन सुबह होने से पहले ही वह किसी काम से दूसरे गांव जा रहा था, बीच में रास्ता था और दोनों तरफ़ ऊख का खेत, हर तरफ़ सन्नाटा और अंधेरा था। वह बहुत दूर जा भी नहीं सका था कि पीछे से किसी ने उसके सर पर लाठी मारी। वह गिर पड़ा। फिर एक दो चार पांच दस, वह अधमरा हो गया, सारे गांव में इससे खलबली मच गई।

पुलिस आई। बहुत से लोग गिरफ़्तार हुए। गिरफ़्तार होने वालों में दल्लू, फागू, जुम्मन, हरखू सभी थे। ये सब के सब थाने सिधारे, उन पर खेत काटने, खलियान लूटने और धनी राम पर हमला करने का इल्ज़ाम था, सब का जेल जाना यक़ीनी। पटवारी ख़ुश सारे बदमाश पकड़े जा चुके थे। वह अपनी कामयाबी पर

پوس کا مہینہ تھا۔ کڑا کے کی سردی پڑ رہی تھی۔ کھلیان کی حفاظت کرنے والے سپاہی اپنے گرم کوٹوں کے باوجود ٹھنڈک سے سکڑتے جا رہے تھے۔ سب نے مل کر بڑا سا الاؤ جلایا تھا۔ آگ تاپ رہے تھے اور کہانیاں کہی جا رہی تھیں۔ الاؤ بجھنے لگا ایک سپاہی اٹھتے ہوئے بولا:

''ایک دن ساری چیز اسی طرح ختم ہو جائے گی''

دوسرا بولا:

''سالے پٹواری کا کھچڑ — اوہ لائن میں کیسے آرام سے رہتے ہیں اس وقت''

اس کے اٹھتے ہی دوسرے سپاہی بھی اٹھ کر جھونپڑے میں چلے گئے اور الاؤ بجھ گیا۔ کھلیان میں سپاہیوں کا شور گاؤں کے سناٹے میں مل گیا۔

खुश था लेकिन आइन्दा क्या होगा, यह सवाल लरज़ाख़ेज़[1] तौर पर उसके दिमाग़ में पैदा हो जाया करता था।

खलियान भरता जा रहा था लेकिन अब खलियान में किसानों से ज़्यादा पुलिस के सिपाही नज़र आते थे। उन्हें खलियान की हिफ़ाज़त करना थी। किसान सारे बेईमान हो चुके थे और उसकी सज़ा भी पा चुके थे मगर यह बूढ़े और बच्चे जो गांव में बच रहे थे वह भी तो आख़िर किसान ही थे।

पूस का महीना था, कड़ाके की सर्दी पड़ रही थी। खलियान की हिफ़ाज़त करने वाले सिपाही अपने गरम कोटों के बावजूद ठंडक से सुकड़ते जा रहे थे। सब ने मिलकर बड़ा सा अलाव जलाया था। आग ताप रहे थे और कहानियां कही जा रही थीं। अलाव बुझने लगा, एक सिपाही उठते हुए बोला:

"एक दिन सारी चीज़े इसी तरह ख़त्म हो जाएंगी"।

दूसरा बोला:

"साले पटवारी का खच्चड़ ... ओह लाइन में कैसे आराम से रहते हैं इस वक़्त"।

उसके उठते ही दूसरे सिपाही भी उठ कर झोंपड़े में चले गए और अलाव बुझ गया। खलियान में सिपाहियों का शोर गांव के सन्नाटे में मिल गया।

1. कंपा देने वाला

عصمت چغتائی

# چوتھی کا جوڑا

سہ دری کے چوکے پر آج پھر صاف ستھری جازم بچھی تھی۔ ٹوٹی پھوٹی، کھپریل کی جھرنوں میں سے دھوپ کے آڑے ترچھے قتلے پورے دالان میں بکھرے ہوئے تھے۔ محلے ٹولے کی عورتیں خاموش اور سہمی ہوئی سی بیٹھی ہوئی تھیں جیسے کوئی بڑی واردات ہونے والی ہو۔ ماؤں نے بچے چھاتیوں سے لگالیے تھے۔ کبھی کبھی کوئی منحنی سا چڑ چڑا سا بچہ رسد کی کمی کی دہائی دے کر چلا اٹھتا۔

''نائیں نائیں میرے لال'' دبلی پتلی ماں اسے اپنے گھٹنے پر لٹا کر یوں ہلاتی جیسے دھان ملے چاول سوپ میں پھٹک رہی ہو۔ اور بچہ ہنکارے بھر کر خاموش ہو جاتا۔

آج کتنی آس بھری نگاہیں کبریٰ کی ماں کے متفکر چہرے کو تک رہی تھیں۔ چھوٹے عرض کی ٹول کے دو پاٹ تو جوڑ لیے گئے تھے مگر ابھی سفید گزی کا نشان بیونتنے کی کسی کو ہمت نہ پڑی تھی۔ کانٹ چھانٹ کے معاملہ میں کبریٰ کی ماں کا رتبہ بہت اونچا تھا۔ ان کے سوکھے سوکھے ہاتھوں نے نہ جانے کتنے جہیز سنوارے تھے، کتنے چھٹی چھوچھک تیار کیے تھے اور کتنے ہی کفن بیونتے تھے، جہاں کہیں محلے میں کپڑا کم پڑ جاتا اور لاکھ جتن پر بھی بیونت نہ بیٹھتی۔ کبریٰ کی ماں کے پاس کیس لایا جاتا۔ کبریٰ کی ماں کپڑے کی کان نکالتیں، کلف توڑتیں، کبھی تکون بناتیں۔ کبھی چوکھونٹا کرتیں اور دل ہی دل میں قینچی چلا کر آنکھوں سے ناپ تول کر مسکرا پڑتیں۔

''آستین اور گھیر تو نکل آئے گا۔ گریبان کے لیے کتر میری بقچی سے لے لو'' اور مشکل آسان ہو جاتی۔ کپڑا تراش کر وہ کترنوں کی پنڈی بنا کر پکڑا دیتیں۔ پر آج تو سفید گزی کا ٹکڑا بہت ہی چھوٹا تھا۔ اور سب کو یقین تھا کہ آج تو کبریٰ کی ماں کی ناپ تول ہار

इस्मत चुग़ताई

# चौथी का जोड़ा

सहदरी के चौके पर आज फिर साफ़ सुथरी जाज़िम बिछी थी। टूटी फूटी खपरैल के झरनों में से धूप के आड़े तिरछे क़तले पूरे दालान में बिखरे हुए थे। मुहल्ले टोले की औरतें ख़ामोश और सहमी हुई सी बैठी हुई थीं, जैसे कोई बड़ी वारदात होने वाली हो। माओं ने बच्चे छातियों से लगा लिये थे। कभी कभी कोई मुन्हनि[1] सा चिड़चिड़ा सा बच्चा रसद की कमी की दुहाई दे कर चिल्ला उठता।

"नाईं नाईं मेरे लाल" दुबली पतली मां उसे अपने घुटने पर लिटाकर यूं हिलाती जैसे धान मिले चावल सूप में फटक रही हो। और बच्चा हुंकारे भर कर ख़ामोश हो जाता।

आज कितनी आस भरी निगाहें कुबरा की मां के मुतफ़क्किर[2] चेहरे को तक रही थीं। छोटे अर्ज़ की टूल के दो पाट जोड़ लिए गए थे मगर अभी सफ़ेद गज़ी का निशान ब्योंतने की किसी को हिम्मत न पड़ी थी। कांट छांट के मामला में कुबरा की मां का रुतबा बहुत ऊंचा था। उन के सूखे-सूखे हाथों ने न जाने कितने जहेज़ संवारे थे, कितने छटी छोछक तैयार किए थे और कितने ही कफ़न ब्योंते थे। जहां कहीं मुहल्ले में कपड़ा कम पड़ जाता और लाख जतन पर भी ब्योंत न बैठती कुबरा की मां के पास केस लाया जाता। कुबरा की मां कपड़े की कान निकालतीं, कलफ़ तोड़तीं, कभी तिकोन बनातीं, कभी चौखूंटा करतीं, और दिल ही दिल में कैंची चलाकर आंखों से नाप तौल कर मुस्कुरा पड़तीं।

"आस्तीन और घेर तो निकल आएगा। गिरेबान के लिये कुतरमेरी बक्ची से ले लो" और मुश्किल आसान हो जाती, कपड़ा तराश कर वह कतरनों की पिण्डी बना कर पकड़ा देतीं।

---

1. दुबला पतला 2. चिन्तन शील

جائے گی۔ جب ہی تو سب دم سادھے ان کا منہ تک رہی تھیں۔ کبریٰ کی ماں کے پر استقلال چہرے پر فکر کی کوئی شکل نہ تھی۔ چار گرہ گزی کے ٹکڑے کو وہ نگاہوں سے بیونت رہی تھی۔ لال ٹول کا عکس ان کے نیلگوں زرد چہرے پر شفق کی طرح پھوٹ رہا تھا۔ وہ اداس اداس گہری جھریاں اندھیری گھٹاؤں کی طرح ایک دم اجاگر ہوگئیں جیسے گھنے جنگل میں آگ بھڑک اٹھی ہو۔ اور انھوں نے مسکرا کر قینچی اٹھالی۔

محلّہ والیوں کے جمگھٹے سے ایک لمبی اطمینان کی سانس ابھری۔ گود کے بچے بھی ٹھسک دیے گئے۔ چیل جیسی نگاہوں والی کنواریوں نے لپا جھپ سوئی کے ناکوں میں ڈورے پروئے۔ نئی بیاہی دلہنوں نے انگشتانے پہن لیے۔ کبریٰ کی ماں کی قینچی چل پڑی تھی۔

دوپہر کا کھانا نبٹا کر اسی طرح بی ماں سہ دری کی چوکی پر جا بیٹھتی ہیں اور بقچی کھول کر رنگ برنگے کپڑوں کا جال بکھیر دیا کرتی ہیں۔ کونڈی کے پاس بیٹھی برتن مانجھتی ہوئی کبریٰ کن انکھیوں سے ان لال کپڑوں کو دیکھتی تو ایک سرخ چھپکلی سی اس کے زردی مائل مٹیالے رنگ میں لپک اٹھتی۔ روپہلی کٹوریوں کے جال جب پولے پولے ہاتھوں سے کھول کر اپنے زانوؤں پر پھیلاتیں تو ان کا مرجھایا ہوا چہرہ ایک عجیب ارمان بھری روشنی سے جگمگا اٹھتا۔ گہری صندوقوں جیسی شکنوں پر کٹوریوں کا عکس ننھی ننھی مشعلوں کی طرح جگمگانے لگتا۔ ہر ٹانکے پر زری کا کام ہلتا اور مشعلیں کپکپا اٹھتیں۔

یاد نہیں کب اس شبنمی دوپٹے کے بنے ٹکے تیار ہوئے اور گاڑی کے بھاری قبر جیسے صندوق کی تہہ میں ڈوب گئے۔ کٹوریوں کے جال دھندلا گئے۔ گنگا جمنی کرنیں ماند پڑ گئیں۔ طولی کے لچھے اداس ہو گئے مگر کبریٰ کی بارات نہ آئی جب ایک جوڑا پرانا ہو جاتا تو اسے چالے کا جوڑا کہہ کر سینت دیا جاتا اور پھر ایک نئے جوڑے کے ساتھ نئی امیدوں کا افتتاح ہو جاتا۔ بڑی چھان بین کے بعد نئی دلہن چھانٹی جاتی۔ سہ دری کے چوکے پر صاف ستھری جازم بچھتی محلے کی عورتیں ہاتھ میں پان دان اور بغلوں میں بچے دبائے جھانجھن بجاتی آن پہونچتیں۔

''چھوٹے کپڑے کی گوٹ تو اتر آئے گی۔ پر بچیوں کا کپڑا نہ نکلے گا۔''

पर आज तो सफ़ेद गज़ी का टुकड़ा बहुत ही छोटा था और सब को यक़ीन था कि आज तो कुबरा की मां की नाप तौल हार जाएगी, जब ही तो सब दम साधे उन का मुंह तक रही थीं। कुबरा की मां के पुर-इस्तक़लाल[1] चेहरे पर फ़िक्र की कोई शक्ल न थी। चार गिरह गज़ी के टुकड़े को वह निगाहों से ब्योंत रही थीं। लाल टेल का अक्स उन के नीलगूं ज़र्द चेहरे पर शफ़क़ की तरह फूट रहा था। वह उदास उदास गहरी झुर्रियां अन्धेरी घटाओं की तरह एक दम उजागर हो गईं जैसे घने जंगल में आग भड़क उठी हो, और उन्होंने मुस्कुराकर कैंची उठा ली।

मुहल्ला वालियों के जमघटे से एक लम्बी इतमिनान की सांस उभरी। गोद के बच्चे भी ठसक दिये गये। चील जैसी निगाहों वाली कुंवारियों ने लपा झप सुई के नाकों में डोरे पिरोए, नई ब्याही दुल्हनों ने अंगुशताने[2] पहन लिये। कुबरा की मां की कैंची चल पड़ी थी।

दोपहर का खाना निबटा कर इसी तरह बी मां सहदरी की चौकी पर जा बैठती हैं और बक्ची खोल कर रंग बिरंगे कपड़ों का जाल बखेर दिया करती हैं। कोण्डी के पास बैठी बरतन मांझती हुई कुबरा कनखियों से उन लाल कपड़ों को देखती तो एक सुर्ख़ छिपकली सी उस के ज़र्दी माएल मटियाले रंग में लपक उठती। रूपहली कटोरियों के जाल जब पोले पोले हाथों से खोल कर अपने ज़ानूओं[3] पर फैलातीं तो उन का मुर्झाया हुआ चेहरा एक अजीब अरमान भरी रौशनी से जगमगा उठता। गहरी संदूक़ों जैसी शिकनों पर कटोरियों का अक्स नन्ही नन्ही मशालों की तरह जगमगाने लगता। हर टांके पर ज़री का काम हिलता और मशालें कपकपा उठतीं।

याद नहीं कब उस शबनमी दोपट्टे के बने टके तैयार हुए और गाड़ी के भारी क़ब्र जैसे सन्दूक़ की तह में डूब गए। कटोरियों के जाल धुंधला गए। गंगा जमनी किरनें मांद पड़ गईं। तूली के लच्छे उदास हो गए मगर कुबरा की बारात न आई जब एक जोड़ा पुराना हो जाता तो उसे चाले का जोड़ा कह कर सैंत दिया जाता और फिर एक नए जोड़े के साथ नई उम्मीदों का इफ़्तेताह[4] हो जाता। बड़ी छान बीन के बाद नई दुल्हन छांटी जाती। सह दरी के चौके पर साफ़ सुथरी आजिम बिछती मुहल्ले की औरतें हाथ में पानदान और बग़लों में बच्चे दबाए

---

1. स्थायित्व पूर्ण 2. पीतल का वह खोल जो दर्जी उंगलियों में पहनते हैं 3. जांघों
4. आरम्भ

